उनका अपना सारा सम्पर्क समाप्त हो गया था। उनके एक अंश ने, उन लोगों ने, जो अधिक महत्त्वाकांक्षी थे, इस सम्पर्क को फिर से जोड़ने की कोशिश नहीं की, बल्कि हर एक ने अपने-अपने क्षेत्र में एक अलग आन्दोलन आरम्भ कर दिया। इस सब के अलावा, हर अलग-अलग छोटे-मोटे राज्य, हर प्रान्त और हर शहर के अन्दर अवस्थाएं इतनी भिन्न थीं कि लीग अत्यन्त सामान्य हिदायतें देने के अलावा और कुछ कर सकने में असमर्थ थी। पर ऐसी हिदायतें अख़बारों के ज़रिये कहीं ज़्यादा अच्छी तरह प्रचारित की जा सकती थीं। संक्षेप में, जिस क्षण से उन कारणों का अस्तित्व समाप्त हो गया जिन्होंने गुप्त लीग को आवश्यक बनाया था, उसी क्षण से गुप्त लीग भी अपने आप में निरर्थक हो गयी। लेकिन इससे सबसे कम आश्चर्य उन लोगों को हो सकता था जिन्होंने इस गुप्त लीग के षड्यंत्रपरक स्वरूप के अन्तिम अवशेषों को हाल ही में समाप्त किया था।

पर यह चीज़ अब सिद्ध हो गयी कि लीग क्रान्तिकारी कार्यकलाप का एक शानदार विद्यालय रही थी। राइन में, जहां *«Neue Rheinische Zeitung»* ने एक दृढ़ केन्द्र प्रदान किया था, नस्साऊ में, राइनी हेसन में, – सभी जगहों में लीग के सदस्य चरम जनवादी आन्दोलन के हरावल थे। ऐसा ही हैम्बर्ग में हुआ। दक्षिण जर्मनी में निम्न-पूंजीवादी जनवाद का प्राधान्य एक रोड़ा बन गया। ब्रेस्लाऊ में विल्हेल्म वोल्फ़ ने १८४८ की गर्मियों तक अत्यन्त सफलतापूर्वक कार्य किया; इस के अलावा वह साइलेसिया से फ़्रैंकफ़ुर्ट संसद[100] के एवज़ी सदस्य भी चुने गये। इस सब के अतिरिक्त कम्पोज़िटर स्टीफ़न बोर्न ने, जिन्होंने ब्रसेल्स और पेरिस में लीग के सक्रिय सदस्य के रूप में कार्य किया था, बर्लिन में "मज़दूर बिरादरी" की स्थापना की। यह बिरादरी काफ़ी फैल गयी और १८५० तक क़ायम रही। बोर्न जन्म से एक अत्यन्त प्रतिभाशाली व्यक्ति थे, लेकिन राजनीतिक क्षेत्र में विशिष्टता प्राप्त करने के उतावलेपन के कारण उन्होंने हर ऐरे-ग़ैरे नत्थूखैरे के साथ "भाईचारा" क़ायम कर लिया ताकि उनकी एक जमात खड़ी हो जाये। परन्तु इन आपस में टकराती प्रवृत्तियों में एकता क़ायम करना, अव्यवस्था के अन्धकार में प्रकाश लाना उनके बूते के बाहर की चीज़ थी। फलतः उनकी "बिरादरी" के अधिकृत प्रकाशनों में 'कम्युनिस्ट घोषणापत्र' के विचारों के साथ शिल्पसंघीय स्मृतियों और शिल्पसंघीय आकांक्षाओं, लूई ब्लां और प्रूदों के कुछ अंशों, संरक्षणवाद और ऐसी ही अन्य चीज़ों की विचित्र खिचड़ी

हुआ करती थी। संक्षेप में, वह सभी को ख़ुश करना चाहते थे। ख़ास तौर पर हड़तालों, ट्रेड-यूनियनों और उत्पादकों की सहकारी समितियों का आरम्भ किया गया और यह भुला दिया गया कि सर्वोपरि प्रश्न, राजनीतिक जीतों के द्वारा वह भूमि सर करने का है जिस पर कि ऐसी चीज़ें टिकाऊ आधार पर प्राप्त की जा सकती हैं। बाद में जब प्रतिक्रियावाद की विजय ने "बिरादरी" के नेताओं को क्रान्तिकारी संघर्ष में प्रत्यक्ष भाग लेने की आवश्यकता बोध करायी, तो स्वभावतः वह पंचमेल भीड़, जो उन्होंने अपने गिर्द जमा कर रखी थी, उन्हें छोड़कर नौ दो ग्यारह हो गयी। बोर्न ने मई १८४९ के ड्रेस्डेन के विप्लव में भाग लिया। ख़ुशक़िस्मती से वह वहां बच गये। परन्तु, सर्वहारा के महान् राजनीतिक आन्दोलन के मुक़ाबले में "मज़दूर बिरादरी" विशुद्ध Sonderbund (पृथक् संघ) सिद्ध हुई; उसका अस्तित्व बड़ी हद तक केवल काग़ज़ के ऊपर था और उसकी भूमिका इतनी गौण रही कि प्रतिक्रिया को १८५० से पहले उसका — और उसकी अवशिष्ट शाखाओं का इसके भी कई साल बाद तक — दमन करने की आवश्यकता नहीं पड़ी। बोर्न, जिनका असली नाम बटरमिल्ख़ था, राजनीतिक क्षेत्र के जाने-माने नेता बनने के बदले स्विट्ज़रलैण्ड में एक मामूली प्रोफ़ेसर बनकर रह गये। यह प्रोफ़ेसर शिल्पसंघीय भाषा में मार्क्स का तरजुमा करना छोड़ कर अपनी लच्छेदार जर्मन भाषा में विनम्र रेनां का तरजुमा किया करता है।

पेरिस में १३ जून १८४९ की तथा जर्मनी में मई की बग़ावत की हार के साथ और रूसियों द्वारा हंगरी की क्रान्ति के कुचल दिये जाने के साथ १८४८ की क्रान्ति के महान् युग का अन्त हो गया। पर प्रतिक्रिया की विजय पूर्ण कदापि नहीं हुई थी। बिखरी हुई क्रान्तिकारी शक्तियों को पुनर्गठित करने की, अतः लीग का भी पुनर्गठन करने की आवश्यकता थी। १८४८ की तरह, परिस्थिति फिर ऐसी थी कि सर्वहारा का खुला संगठन नहीं बन सकता था। अतः फिर गुप्त संगठन बनाना आवश्यक हो गया।

१८४९ की शरत् ऋतु में पहले की केन्द्रीय समितियों और कांग्रेसों के अधिकतर सदस्य फिर लन्दन में जमा हुए। न पहुंचने वालों में केवल शापर और मोल थे। शापर वीज़बैडेन में जेल में बन्द थे और रिहाई के बाद, १८५० के वसन्त में आ पहुंचे थे। मोल कई अत्यन्त ख़तरनाक मिशन पूरा करने तथा प्रचार सम्बन्धी यात्राएं सम्पन्न करने के बाद (उन्होंने राइन

प्रान्त में ऐन प्रशियाई फ़ौज के बीच में से पैलेटिनेट तोपख़ाने* के लिए घुड़सवार तोपची तक भर्ती किये) विलिख़ के सैनिक कोर की बेज़ान्सोन मज़दूरों की कम्पनी में भर्ती हो गये और मुर्ग की लड़ाई में रोटेनफ़ेल्स ब्रिज के सामने सिर में गोली लगने से मारे गये। दूसरी ओर, अब विलिख़ मैदान में उतरे। विलिख़ उन भावुक कम्युनिस्टों में से थे, जो १८४५ के बाद से पश्चिमी जर्मनी में कसरत से पाये जाते थे। अपनी इस भावुकता के कारण ही वह सहजभावी एवं प्रच्छन्न रूप से हमारी आलोचनात्मक प्रवृत्ति के विरोधी थे। इससे भी बड़ी बात यह थी कि वह पूरे एक पैग़म्बर थे, उन्हें इस बात का पक्का विश्वास था कि मैं जर्मन सर्वहारा का त्राता होकर दुनिया में आया हूं। इसलिए वह अपने को फ़ौजी अधिनायकत्व और राजनीतिक अधिनायकत्व दोनों ही का अधिकारी समझते थे। इस प्रकार वाइटलिंग के पुराने ईसाई कम्युनिज़्म के साथ एक तरह का कम्युनिस्ट इस्लाम आ जुड़ा था। परन्तु इस नये मज़हब का प्रचार फ़िलहाल विलिख़ की कमान के शरणार्थी सिपाहियों की बारिकों तक ही सीमित था।

अतः लीग का नये सिरे से संगठन किया गया। मार्च १८५० की 'चिट्ठी'** जारी की गयी (परिशिष्ट IX, अंक १[101]) और हेनरिक बावेर प्रणिधि के रूप में जर्मनी भेजे गये। मार्क्स और मेरे द्वारा तैयार की गयी यह 'चिट्ठी' आज भी दिलचस्पी की चीज़ है क्योंकि निम्न-पूंजीवादी जनवाद ही आज भी वह पार्टी है जिसे आगामी यूरोपीय उथल-पुथल में (यूरोपीय क्रान्तियां १८१५, १८३०, १८४८–१८५२, १८७० में हुईं, यानी हमारी शताब्दी में वे १५ से १८ साल के अन्तर पर हो रही हैं) कम्युनिस्ट मज़दूरों से समाज के रक्षक के रूप में जर्मनी में सबसे पहले सत्तारूढ़ होना है। अतः 'चिट्ठी' में जो बातें कही गयी हैं वे अधिकांशतः आज भी लागू होती हैं। हेनरिक बावेर को अपने कार्य में पूरी सफलता मिली। यह दुबला-पतला विश्वासयोग्य मोची जन्मजात कूटनीतिज्ञ था। बावेर लीग के भूतपूर्व सदस्यों को, जो एक हद तक ढीले और सुस्त पड़ गये थे और एक हद तक

---

*तात्पर्य क्रान्तिकारी फ़ौज के उस तोपख़ाने से है जो मई–जून १८४९ के बेडेन-पैलेटिनेट विद्रोह में प्रशियाई सरकार की सेना से लड़ा था।–सं०

**का० मार्क्स और फ़्रे० एंगेल्स, 'कम्युनिस्ट लीग के नाम केन्द्रीय समिति की चिट्ठी', मार्च १८५०।–सं०

ख़ुदमुख़्तार होकर काम कर रहे थे, फिर सक्रिय संगठन में लौटा लाये। ख़ास तौर से वह "मज़दूर बिरादरी" के उस समय के नेताओं को संगठन में ले आये। लीग १८४८ से पहले के काल से कहीं ज़्यादा बड़े पैमाने पर मज़दूरों और किसानों के संघों में तथा व्यायाम संघों में प्रभुत्वशील भूमिका अदा करने लगी, यहां तक कि शाखाओं को भेजी गयी अगली, जून १८५० की, तिमाही 'चिट्ठी'* में यह सूचना प्रकाशित की जा सकी कि बोन के शुर्ज़ नामक छात्र (बाद में अमरीका का भूतपूर्व मंत्री) ने निम्न-पूंजीवादी जनवाद के हित में जर्मनी का दौरा करते समय "सभी योग्य शक्तियों को लीग के हाथों में पाया है" (देखिये परिशिष्ट IX, अंक २)। निस्सन्देह लीग ही जर्मनी का एकमात्र क्रान्तिकारी संगठन थी जो कुछ महत्त्व रखती थी।

किन्तु यह संगठन किस उद्देश्य की सिद्धि करेगा, यह बहुत बड़ी मात्रा में इस बात पर निर्भर करता था कि क्रान्ति के एक नये उभार की सम्भावनाएं साकार होंगी या नहीं। और १८५० के दौरान इस बात के इमकान बराबर कम होते गये, दरअसल बिलकुल रह ही नहीं गये। १८४७ का औद्योगिक संकट, जिसने १८४८ की क्रान्ति का मार्ग प्रशस्त किया था, दूर हो चुका था; औद्योगिक समृद्धि का एक नया, अभूतपूर्व काल आरम्भ हो गया था। हर आदमी ने, जिसके आंखें थीं और जिसने उन्हें मूंद नहीं लिया था, ज़रूर यह साफ़-साफ़ महसूस किया होगा कि १८४८ का क्रान्तिकारी तूफ़ान धीरे-धीरे ठण्डा पड़ रहा था।

"इस आम समृद्धि के होते हुए, जिसमें पूंजीवादी समाज की उत्पादक शक्तियां पूंजीवादी सम्बन्धों के अन्दर सम्भव अधिकतम प्रचुरता के साथ विकास कर रही हैं, **सच्ची क्रान्ति की कोई बात ही नहीं की जा सकती।** ऐसी क्रान्ति उन कालावधियों में ही सम्भव है जब कि ये दोनों तत्त्व, अर्थात् आधुनिक उत्पादक शक्तियां और पूंजीवादी उत्पादक रूप एक दूसरे से टकराते हों। तरह-तरह के झगड़े, जो यूरोपीय महाद्वीप की अमन की पार्टी के अलग-अलग गुटों के प्रतिनिधिगण किया करते हैं, और जिनमें वे एक दूसरे को बदनाम करते हैं, नयी क्रान्तियों के लिए अवसर नहीं प्रदान करते। ऐसा

---

*का० मार्क्स और फ़्रे० एंगेल्स, 'कम्युनिस्ट लीग के नाम केन्द्रीय समिति की चिट्ठी', जून १८५०।—सं०

करना तो दूर रहा, उलटे वे आज सम्भव ही इसलिए हैं कि सामाजिक सम्बन्धों का आधार तात्कालिक रूप में इतना सुरक्षित, और – ख़ुद प्रतिक्रियावादी जिस चीज़ को नहीं जानते, – इतना **पूंजीवादी** है। पूंजीवादी विकास को रोकने की प्रतिक्रिया की सभी कोशिशें **इस आधारशिला से टकराकर उतने ही निश्चित रूप में विफल हो जायेंगी, जितने निश्चित रूप में जनवादियों का समस्त नैतिक आक्रोश और उनकी जोशीली घोषणाएं हो जायेंगी।**" ये शब्द मार्क्स ने और मैंने 'मई – अक्तूबर १८५० के सिंहावलोकन' में लिखे थे (*«Neue Rheinische Zeitung. Politisch-ökonomische Revue»*, खंड ५ और ६, हैम्बर्ग, १८५०, पृष्ठ १५३)*।

पर जब कि लेद्रू-रोलेन, लूई ब्लां, माज्ज़िनी, कोशुथ जैसे लोग और इनसे कम मशहूर जर्मनों में रूगे, किनकेल, गोएग आदि, सारे लोग भविष्य की अस्थायी सरकारें क़ायम करने के लिए, जो केवल उनके अपने-अपने देशों की न होकर समूचे यूरोप की होने वाली थीं, लन्दन में जमा थे, और जब पलक झपकते ही यूरोपीय क्रान्ति सम्पन्न कर देने और इस क्रान्ति के सहज परिणाम के रूप में विभिन्न देशों में जनतंत्र की स्थापना कर देने के लिए आवश्यकता सिर्फ़ अमरीका से क़र्ज़ के रूप में अपेक्षित धन प्राप्त कर लेने मात्र की थी, ऐसे समय वस्तुस्थिति का हमारा उपरोक्त उत्साहशून्य मूल्यांकन बहुतों को कुफ़्र ज्ञात हुआ। यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है कि विलिख़ जैसा आदमी इस चक्कर में पड़ गया, कि शापर ने भी अपनी पुरानी क्रान्तिकारी भावना में बहकर अपने को इस सब्ज़बाग़ में फंस जाने दिया, और लन्दन के मज़दूरों का अधिकतर भाग, जो स्वयं बड़ी हद तक शरणार्थियों का था, इनके पीछे चलकर क्रान्ति के पूंजीवादी-जनवादी कृत्रिम निर्माताओं के ख़ेमे में चला गया। इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि हमारा मनोसंवरण इन लोगों के मन को न भाया। उनका ख़्याल था कि क्रान्ति की रचना करने के खेल में हम लोगों को भी शामिल होना चाहिए था। हमने ऐसा करने से अत्यन्त दृढ़तापूर्वक इनकार कर दिया। हमारे यहां फूट पड़ गयी। इसके बारे में विशेष जानकारी 'रहस्योद्घाटन'** से प्राप्त की जा

---

* **का० मार्क्स और फ़्रे० एंगेल्स**, 'कम्युनिस्ट लीग के नाम केन्द्रीय समिति की चिट्ठी', जून १८५०। – सं०

** **का० मार्क्स**, 'कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे के बारे में रहस्योद्घाटन'। – सं०

सकती है। इसके बाद हैम्बर्ग में नौथयुंग और फिर हौप्ट भी गिरफ़्तार हो गये। हौप्ट ने ग़द्दारी की, उसने कोलोन की केन्द्रीय समिति के सदस्यों के नाम बता दिये और मुक़दमे में मुख्य गवाह बनाया गया। पर उसके रिश्तेदार बदनामी नहीं मोल लेना चाहते थे, इसलिए उन्होंने उसे रायो-डि-जनीरो रवाना कर दिया। बाद में वहां वह व्यापारी बन गया और अपनी सेवाओं के पुरस्कारस्वरूप पहले प्रशा का और फिर जर्मनी का कौंसल-जनरल बना दिया गया। वह फिर यूरोप वापस आ गया है।*

'रहस्योद्घाटन' की बेहतर समझ के लिये मैं कोलोन के मुक़दमे के अभियुक्तों की सूची दे रहा हूं: १) पी०जी रोज़र, सिगार बनाने वाले; २) हेनरिक बर्गर्स, जिनकी बाद में जब वह विधान-सभा के प्रगतिवादी[102] सदस्य थे, मृत्यु हो गयी; ३) पीटर नौथयुंग, दर्ज़ी, जो ब्रेस्लाऊ में फ़ोटोग्राफ़र का काम करने लगे थे और वहीं कुछ साल पहले उनकी मृत्यु हुई; ४) वि० जो० रैफ़; ५) डॉ० हर्मन बेकर, इस समय कोलोन के मेयर और उच्च सदन के सदस्य हैं; ६) डॉ० रोलान्ड डैनिएल्स, चिकित्सक, जिन्हें जेल में ही तपेदिक़ हो गयी और उसके कारण मुक़दमे के कुछ वर्षों के बाद उनकी मृत्यु हो गयी; ७) कार्ल ओटो, रसायनविज्ञानी; ८) डॉ० अब्राहम जैकोबी, जो इस समय न्यूयार्क में चिकित्सक हैं; ९) डॉ० जो० जै० क्लैन, जो कोलोन में चिकित्सक और नगर सभासद हैं; १०) फ़र्दीनांद फ़्रैलिगराथ, जो पहले ही लन्दन पहुंच गये थे; ११) जो० लु० एर्हार्ड, क्लर्क; १२) फ़्रेडरिक लेसनर, दर्ज़ी, जो अब लन्दन में हैं। इनका खुला मुक़दमा जूरी के समक्ष ४ अक्तूबर से १२ नवम्बर १८५२ तक चला; राजद्रोह के अपराध में रोज़र, बर्गर्स और नौथयुंग को छः साल, रैफ़, ओटो और बेकर को पांच साल और लेसनर

*शापर की सातवें दशक के अन्त में लन्दन में मृत्यु हो गयी। विलिख़ ने अमरीकी गृह-युद्ध में शामिल होकर काफ़ी नाम कमाया। वह ब्रिगेडियर जनरल हो गये। मुफ़्रीज़बोरो (टेनेसी) की लड़ाई में उनके सीने में गोली लगी, पर जान बच गयी और कोई दस साल पहले अमरीका में उनकी मृत्यु हुई। उल्लिखित अन्य व्यक्तियों के बारे में मैं इतना ही कहूंगा कि हेनरिक बावेर आस्ट्रेलिया चले गये जिसके बाद पता नहीं कि उनका क्या हुआ और वाइटलिंग तथा एवरबेक की अमरीका में मृत्यु हुई। (एंगेल्स का नोट।)

को तीन साल की फ़ौजी क़िले में क़ैद की सज़ा मिली। डैनिएल्स, क्लैन, जैकोबी ग्रौर एर्हार्ड रिहा कर दिये गये।

कोलोन के मुक़दमे के साथ जर्मन कम्युनिस्ट मज़दूर ग्रान्दोलन के प्रथम चरण का ग्रन्त हुग्रा। सज़ा सुनाये जाने के तुरंत बाद हमने ग्रपनी लीग को भंग कर दिया; कुछ ही महीनों के बाद विलिख़ – शापर की Sonderbund[103] (पृथक् संघ) भी कालकवलित हुई।

* * *

उस समय ग्रौर ग्राज के बीच एक पूरी पीढ़ी का व्यवधान है। उस समय जर्मनी दस्तकारी ग्रौर हस्त श्रम पर ग्राधारित घरेलू उद्योग का देश था। ग्राज वह एक बड़ा ग्रौद्योगिक देश है जिसका ग्रौद्योगिक रूपान्तरण ग्रब भी जारी है। उस समय ऐसे मज़दूरों को, जिनको मज़दूर की हैसियत से ग्रपनी स्थिति का ग्रौर पूंजी से ग्रपने ऐतिहासिक-ग्रार्थिक विरोध का ज्ञान हो, चिराग़ लेकर ढूंढ़ना होता था, क्योंकि यह विरोध स्वयमेव ग्रभी विकसित होना शुरू ही हुग्रा था। पर ग्राज समूचे जर्मन सर्वहारा को ग्रसाधारण क़ानूनों के ग्रन्तर्गत केवल इसलिए रखना पड़ता है कि उत्पीड़ित वर्ग के रूप में ग्रपनी स्थिति की पूर्ण चेतना के विकास की प्रक्रिया कुछ धीमी की जा सके। उस समय उन थोड़े-से व्यक्तियों को, जिनकी बुद्धि ने तल तक पैठकर सर्वहारा की ऐतिहासिक भूमिका का बोध प्राप्त किया था, चुपके-चुपके मिलना-जुलना पड़ता था, ग्रौर ३ से २० व्यक्तियों की छोटी-मोटी शाखाग्रों में गुप्त रूप से ग्रपनी बैठकें करनी पड़ती थीं। ग्राज जर्मन सर्वहारा को किसी ग्रधिकृत ग्रथवा गुप्त संगठन की ग्रावश्यकता नहीं रह गयी है। समान विचार रखने वाले वर्ग-साथियों का सीधा-सादा, स्वतःप्रगट परस्पर सम्बन्ध ही – बिना किसी नियमावली, समिति, प्रस्ताव या ग्रन्य मूर्त रूपों के – पूरे जर्मन साम्राज्य की नींव हिला देने के लिए काफ़ी है। बिस्मार्क जर्मनी की सीमाग्रों के बाहर यूरोप का भाग्यविधाता है, किन्तु इन सीमाग्रों के ग्रन्दर जर्मन सर्वहारा की भीम काया, जिसके बारे में मार्क्स ने १८४४ में ही भविष्यवाणी की थी, दिनोंदिन विराट् रूप धारण करती जा रही है। इस भीम के लिए कूपमण्डूकों के वास्ते बनी शाही इमारत ग्रभी से ही नाकाफ़ी होती जा रही है। उसका विराट् शरीर ग्रौर उसके चौड़े कंधे इस तरह बढ़ रहे हैं कि एक दिन वह घड़ी ग्राने वाली है जब उसके ग्रपनी सीट से उठ खड़े होने मात्र

से ही शाही संविधान की सम्पूर्ण इमारत ढह पड़ेगी। इतना ही नहीं। यूरोपीय और अमरीकी सर्वहारा का अन्तर्राष्ट्रीय आन्दोलन इतना बलशाली हो गया है कि उसका पहला संकीर्ण रूप, अर्थात् गुप्त लीग ही नहीं, अपितु उसका दूसरा, कहीं अधिक व्यापक रूप, यानी खुला अन्तर्राष्ट्रीय मज़दूर संघ भी उसके लिए बन्धन बन गया है, और वर्ग-स्थिति की समानता के बोध पर आधारित एकजुटता की सीधी-सादी भावना ही सभी देशों और सभी भाषाभाषी मज़दूरों के बीच सर्वहारा की एक अभिन्न महान् पार्टी का सृजन करने तथा उसकी एकता क़ायम रखने के लिए काफ़ी है। जिस सिद्धान्त का लीग ने १८४७ से १८५२ तक प्रतिनिधित्व किया था और जिसको उस समय हमारे बुद्धिशाली कूपमण्डूकगण कंधों को एक हल्की-सी जुंबिश देकर पागलों का प्रलाप कहकर, इक्के-दुक्के संकीर्णतावादियों का गुप्त सिद्धान्त कहकर उड़ा दिया करते थे, उसके आज दुनिया के सभी सभ्य देशों – साइबेरियाई खानों के निर्वासितों से लेकर कैलिफ़ोर्निया के स्वर्ण-खनकों तक – के अन्दर अनगिनत अनुयायी मौजूद हैं। और इस सिद्धान्त के प्रणेता, कार्ल मार्क्स, जिनके ऊपर घृणा और बदनामियों की अभूतपूर्व बौछार की गयी थी, अपनी मृत्यु के समय पुरानी और नयी दुनिया – दोनों में सर्वहारा वर्ग के सतत् सलाहकार थे जिनकी सलाह हमेशा मांगी जाती थी और जो उसे देने को सतत् तत्पर रहते थे।

**फ़्रेडरिक एंगेल्स**

लन्दन, ८ अक्तूबर, १८८५

Karl Marx «*Enthüllungen über den Kommunisten-Prozeß zu Köln*». Hottingen-Zürich, 1885, में तथा «*Der Sozialdemokrat*» समाचारपत्र (अंक ४६–४८; १२, १९ और २६ नवम्बर, १८८५) में प्रकाशित।

पुस्तक के मूलपाठ के अनुसार मुद्रित। मूल जर्मन।

फ़्रेडरिक एंगेल्स

# परिवार, निजी सम्पत्ति और राज्य की उत्पत्ति[101]

## १८८४ के पहले संस्करण की भूमिका

निम्नलिखित अध्याय कुछ मानों में एक अंतिम अभिलाषा की पूर्त्ति हैं। स्वयं कार्ल मार्क्स की यह योजना थी कि मौर्गन की खोज के परिणामों को उन निष्कर्षों के साथ सम्बद्ध करते हुए पेश करें जिन पर वह – कुछ सीमाओं के अन्दर मैं कह सकता हूं कि हम दोनों – इतिहास का भौतिकवादी दृष्टिकोण से अध्ययन करने के बाद पहुंचे थे, और इस तरह उनके पूरे महत्त्व को स्पष्ट करें। कारण कि मौर्गन ने अपने ढंग से अमरीका में इतिहास की उस भौतिकवादी धारणा का पुन: आविष्कार किया था, जिसका मार्क्स चालीस साल पहले पता लगा चुके थे, और बर्बर युग तथा सभ्यता के युग का तुलनात्मक अध्ययन करके इस धारणा के आधार पर वह, मुख्य बातों में, उन्हीं नतीजों पर पहुंचे थे जिन पर मार्क्स पहुंचे थे। और जिस तरह जर्मनी के अधिकृत अर्थशास्त्री वर्षों तक मनोयोग के साथ 'पूंजी' की नक़ल करने के साथ-साथ उसे अपनी ख़ामोशी के द्वारा दबा देने में बराबर ही लगे रहे थे, उसी तरह का व्यवहार इंगलैंड के "प्रागैतिहासिक" विज्ञान के प्रवक्ताओं ने मौर्गन की पुस्तक 'प्राचीन समाज'* के साथ किया। जो काम पूरा करना मेरे दिवंगत

---

* «*Ancient Society, or Researches in the Lines of Human Progress from Savagery through Barbarism to Civilization*». By Lewis H. Morgan. London, Macmillan& Co. 1877. ('प्राचीन समाज, या जांगल युग से लेकर और बर्बर युग से होते हुए सभ्यता के युग तक मानव प्रगति की धाराओं की खोज')। यह पुस्तक अमरीका में छपी थी और इंगलैंड में असाधारण कठिनाई से मिलती है। लेखक की, चन्द वर्ष हुए, मृत्यु हो गई। (एंगेल्स का नोट।)

मित्र को न बदा था, उसकी कमी को मेरी यह रचना कुछ ही हद तक पूरा कर सकती है। परन्तु मौर्गन की पुस्तक से लिये लम्बे-लम्बे उद्धरणों के साथ मार्क्स ने जो ग्रालोचनात्मक टिप्पणियां* लिखी थीं, वे मेरे सामने मौजूद हैं और उनको मैंने, जहां भी सम्भव हो सका है, उद्धृत किया है।

भौतिकवादी धारणा के ग्रनुसार, इतिहास में ग्रन्ततोगत्वा निर्णायक तत्त्व तात्कालिक जीवन का उत्पादन ग्रौर पुनरुत्पादन है। परन्तु यह ख़ुद दो प्रकार का होता है। एक ग्रोर तो जीवन-निर्वाह के, भोजन, परिधान तथा ग्रावास के साधनों तथा इन चीज़ों के लिए ग्रावश्यक ग्रौज़ारों का उत्पादन होता है, ग्रौर दूसरी ग्रोर, स्वयं मनुष्यों का उत्पादन, यानी जाति-प्रसारण होता है। किसी विशेष ऐतिहासिक युग तथा किसी विशेष देश के लोग जिन सामाजिक संस्थाग्रों के ग्रन्तर्गत रहते हैं, वे इन दोनों प्रकार के उत्पादनों से, ग्रर्थात् एक ग्रोर श्रम के विकास की ग्रवस्था ग्रौर दूसरी ग्रोर परिवार के विकास की ग्रवस्था से निर्धारित होती हैं। श्रम का विकास जितना ही कम होता है, तथा श्रम-उत्पादन की मात्रा जितनी ही कम होती है, ग्रौर इसलिए समाज की सम्पदा जितनी ही सीमित होती है, समाज-व्यवस्था में यौन-सम्बन्धों का प्रभुत्व उतना ही ग्रधिक जान पड़ता है। लेकिन यौन-सम्बन्धों पर ग्राधारित इस समाज-व्यवस्था के भीतर श्रम की उत्पादन-क्षमता ग्रधिकाधिक बढ़ती जाती है, उसके साथ निजी सम्पत्ति ग्रौर विनिमय बढ़ते हैं, धन का ग्रन्तर बढ़ता है, दूसरों की श्रम-शक्ति को इस्तेमाल करने की सम्भावना बढ़ती है, ग्रौर वर्ग-विरोधों का ग्राधार तैयार होता है। नये सामाजिक तत्त्व बढ़ते हैं जो कई पीढ़ियों के दौरान समाज की पुरानी व्यवस्था को नयी ग्रवस्थाग्रों के ग्रनुकूल ढालने की कोशिश करते हैं, यहां तक कि ग्रन्त में दोनों के बेमेल होने के कारण एक पूर्ण क्रान्ति हो जाती है। यौन-सम्बन्धों पर ग्राधारित जन-समूहों की नींव पर खड़ा पुराना समाज नव-विकसित सामाजिक वर्गों की टक्करों में ध्वस्त हो जाता है; उसकी जगह राज्य के रूप में संगठित एक नया समाज ले लेता है, जिसकी नीचे की इकाइयां यौन-सम्बन्धों पर ग्राधारित जन-समूह नहीं, बल्कि क्षेत्रीय जन-समूह होती हैं, जिसमें पारिवारिक व्यवस्था पूरी तरह सम्पत्ति की व्यवस्था के ग्रधीन होती है, ग्रौर

* एंगेल्स यहां कार्ल मार्क्स के ''मौर्गन के प्राचीन समाज' का सारांश' का ज़िक्र कर रहे हैं। — सं०

जिसमें वे वर्ग-विरोध तथा वर्ग-संघर्ष अब ख़ूब खुलकर बढ़ते हैं, जो अब तक के समस्त लिखित इतिहास की विषयवस्तु हैं।

मौर्गन की महानता इस बात में है कि उन्होंने मोटे रूप में हमारे लिखित इतिहास के इस प्रागैतिहासिक आधार का पता लगाया और उसका पुनर्निर्माण किया। उनकी महानता इस बात में भी है कि उन्होंने उत्तरी अमरीका के आदिवासियों के यौन-सम्बन्धों पर आधारित जन-समूहों के रूप में वह कुंजी ढूंढ़ निकाली जिससे प्राचीनतम यूनानी, रोमन तथा जर्मन इतिहास की सबसे महत्त्वपूर्ण तथा अभी तक अनबूझ बनी हुई पहेलियों को सुलझाया जा सकता था। परन्तु उनकी पुस्तक एक दिन का काम नहीं थी। लगभग चालीस वर्ष तक, जब तक कि वह अपनी सामग्री को पूरी तरह से समझ लेने में कामयाब न हो गये, वह उसके साथ जूझते रहे। यही कारण है कि उनकी पुस्तक हमारे काल की इनी-गिनी युगान्तरकारी रचनाओं में से एक है।

आगे के पृष्ठों में जो व्याख्या दी गयी है उसमें, पाठक आम तौर पर आसानी से यह पहचान लेंगे कि कौनसी बातें मौर्गन की पुस्तक से ली गयी हैं और कौनसी मैंने ख़ुद जोड़ी हैं। यूनान और रोम की चर्चा करनेवाले ऐतिहासिक अंशों में मैंने अपने को केवल मौर्गन की सामग्री तक ही सीमित नहीं रखा, बल्कि मेरे पास जो मसाला मौजूद था, उसका भी इस्तेमाल किया है। केल्ट और जर्मन लोगों से सम्बन्धित हिस्से मुख्यतया मेरे अपने हैं; इस विषय में मौर्गन के पास जो सामग्री थी वह प्रायः सभी की सभी मूल रूप में उनकी अपनी न थी, और जहां तक जर्मन परिस्थितियों का सम्बन्ध है, एक तासितुस को छोड़कर, उन्हें मूल सामग्री के रूप में केवल श्री फ़्रीमैन की भ्रष्ट उदारपंथी झुठाइयां ही उपलब्ध थीं। मौर्गन के उद्देश्य के लिए आर्थिक तर्क भले ही पर्याप्त रहे हों, पर मेरे उद्देश्य के लिए वे बिलकुल अपर्याप्त थे; इसलिए उन्हें मैंने ख़ुद नये सिरे से विशद रूप में प्रस्तुत किया है। और अंतिम बात, ज़ाहिर है, यह कि उन हिस्सों को छोड़कर जहां मौर्गन को स्पष्ट रूप में उद्धृत किया गया है, यहां जो भी नतीजे निकाले गये हैं, उन सब की ज़िम्मेदारी मेरे ऊपर है।

२६ मई, १८८४, के क़रीब लिखित।

Friedrich Engels. «*Der Ursprung der Familie, des Privateigenthums und des Staats*». Hottingen-Zürich, 1884, में प्रकाशित।

१८९१ के चौथे जर्मन संस्करण के मूलपाठ के अनुसार मुद्रित।

## १८९१ के चौथे जर्मन संस्करण की भूमिका

इस रचना के पिछले बड़े संस्करण लगभग छः महीने से अप्राप्य हैं और प्रकाशक* कुछ समय से चाहते रहे हैं कि मैं इसका एक नया संस्करण तैयार करूं। कुछ ज्यादा जरूरी कामों में फंसा रहने के कारण अभी तक मैं इस काम को न कर सका था। पहला संस्करण निकले सात वर्ष हो गये हैं, और इस काल में परिवार के प्रारम्भिक रूपों के विषय में हमारे ज्ञान में महत्त्वपूर्ण वृद्धि हुई है। इसलिए, आवश्यक था कि पुस्तक के मूलपाठ में प्रवर्द्धन और सुधार का काम लगन के साथ किया जाये – ख़ास तौर पर इसलिए कि इस नये पाठ के स्टीरियो-मुद्रण का विचार है जिससे आगे कुछ समय के लिए पुस्तक में और परिवर्तन करना मेरे लिए असंभव हो जायेगा।

अतएव, मैंने पूरी किताब को ध्यानपूर्वक संशोधित किया है और उसमें कई जगह नयी बातें जोड़ी हैं, जिनमें, मैं आशा करता हूं, विज्ञान की वर्तमान अवस्था का पूरा-पूरा ध्यान रखा गया है। इसके अलावा, इस भूमिका में, मैंने बाख़ोफ़ेन से लेकर मौर्गन तक, परिवार के इतिहास के विकास पर एक सरसरी नज़र डाली है। यह मुख्यतया इसलिए कि प्रागैतिहासिक काल के अंग्रेज़ इतिहासकार, जिन पर अंधराष्ट्रवाद का असर है, आज भी इस बात की भरसक कोशिश कर रहे हैं कि आदिम समाज के इतिहास की हमारी धारणाओं में मौर्गन की खोजों ने जो क्रांति की है, उसकी चुप्पी साधकर हत्या कर डाली जाये, हालांकि मौर्गन की खोजों के परिणामों को हथिया लेने में वे ज़रा भी नहीं हिचकिचाते। अन्य देशों में भी बहुत अक्सर अंग्रेज़ों के इस उदाहरण का अनुकरण होता है।

---

* जो० दीत्स। – सं०

मेरी रचना का कई भाषाओं में अनुवाद हो चुका है। सबसे पहले उसका इतालवी भाषा में अनुवाद हुआ, जो «*L'origine della famiglia, della proprietà privata e dello stato, versione riveduta dall'autore di Pasquale Martignetti*» नाम से १८८५ में बेनेवेन्टो से प्रकाशित हुआ था। उसके बाद रूमानियाई अनुवाद «*Origina familiei, proprietatei private și a statului, traducere de Joan Nadejde*» नाम से यास्सी से प्रकाशित होनेवाली पत्रिका «*Contemporanul*»[105] में सितम्बर १८८५ से मई १८८६ तक निकला। इसके बाद डेनिश भाषा में इसका अनुवाद «*Familjens, Privatejendommens og Statens Oprindelse, Dansk af Forfatteren gennemgaaet Udgave, besørget af Gerson Trier*» नाम से १८८८ में कोपेनहेगेन से प्रकाशित हुआ। इस जर्मन संस्करण पर आधारित आंरी रावे का किया हुआ फ़्रांसीसी अनुवाद छप रहा है।

* * *

सातवें दशक के प्रारम्भ तक परिवार का इतिहास नाम की कोई वस्तु नहीं थी। इस क्षेत्र में इतिहास विज्ञान उस समय तक पूरी तरह इंजील के उन पांच अध्यायों के असर में था, जिनमें मूसाई शरीअत का जिक्र है। इन अध्यायों में विस्तार से वर्णित – उसका इतना विस्तृत वर्णन और कहीं नहीं मिलता – परिवार के पितृसत्तात्मक रूप को न केवल परिवार का सबसे प्राचीन रूप मान लिया गया था, बल्कि – बहु-पत्नी प्रथा को छोड़कर – उसे और वर्तमान काल के पूंजीवादी परिवार को एक ही चीज समझ लिया गया था, मानो परिवार वास्तव में किसी ऐतिहासिक विकास से गुज़रा ही नहीं है। अधिक से अधिक बस इतना माना जाता था कि सम्भव है कि आदिम काल में यौन-स्वच्छन्दता का कोई युग रहा हो। इसमें शक नहीं कि एक-निष्ठ विवाह के अलावा उस समय भी लोगों को पूर्वीय बहु-पत्नी प्रथा और भारत-तिब्बतीय बहु-पति प्रथा का ज्ञान था। लेकिन इन तीन रूपों को किसी ऐतिहासिक क्रम में नहीं रखा जा सका था और वे साथ-साथ तथा असम्बद्ध रूप में मौजूद दिखाई पड़ते थे। प्राचीन काल की कुछ जातियों में और आजकल के कुछ जांगलियों में भी वंश पिता के नाम से नहीं, बल्कि माता के नाम से चलता है, और इसलिए उनमें केवल स्त्री-परम्परा ही वैध मानी जाती है। वर्तमान काल की बहुत-सी जातियों में कतिपय निश्चित प्रकार के बड़े-बड़े समूहों में विवाह करने पर बंधन लगा हुआ है, और यह प्रथा

संसार के सभी भागों में पायी जाती है, हालांकि उनके विषय में उस वक़्त तक अधिक निकट से खोज नहीं की गयी थी। इन तथ्यों की उस समय भी लोगों को जानकारी थी और उनके नित नये उदाहरण प्रकाश में आ रहे थे। पर इन तथ्यों को लेकर क्या किया जाये, यह कोई नहीं जानता था। यहां तक कि ई०बी० टाइलर की पुस्तक «*Researches into the Early History of Mankind, etc.*» (१८६५) में इन बातों को उसी तरह की "विचित्र प्रथाओं" की श्रेणी में डाल दिया गया, जैसे कुछ जांगलियों में जलती लकड़ी को लोहे के औज़ारों से छूने के निषेध की प्रथा या ऐसी ही अन्य धार्मिक मूर्खताओं को।

परिवार के इतिहास का अध्ययन १८६१ से आरम्भ हुआ जबकि बाख़ोफ़ेन की पुस्तक «*Mother Right*» प्रकाशित हुई थी। इस रचना में लेखक ने नीचे लिखी प्रस्थापनाओं को पेश किया है: १) आरम्भ में मानवजाति यौन-स्वच्छन्दता की अवस्था में रहती थी जिसे लेखक ने दुर्भाग्य से हैटेरिज़्म «hetaerism» (गणिका प्रथा) का नाम दे दिया है; २) इस स्वच्छन्दता के कारण किसी के भी बारे में निश्चय के साथ नहीं कहा जा सकता था कि उसका पिता कौन था, इसलिए वंश केवल माता के नाम से–मातृ-सत्ता के अनुसार ही–चल सकता था, और शुरू में प्राचीन काल की सभी जातियों में यह बात पायी जाती थी; ३) चूंकि नयी पीढ़ी की केवल माताओं के बारे में ही निश्चय हो सकता था, इसलिए स्त्रियों का बहुत आदर और सम्मान किया जाता था, जो बाख़ोफ़ेन के विचार में इतना बढ़ गया था कि पूरा शासन ही स्त्रियों के हाथ में था (gynaecocracy); ४) एकनिष्ठ विवाह की प्रथा के, जिसमें नारी पर केवल एक पुरुष का अधिकार माना जाता था, जारी होने का अर्थ आदिम धार्मिक आदेश का उल्लंघन था (अर्थात् वास्तव में, एक ही स्त्री पर अन्य पुरुषों के प्राचीन परम्परागत अधिकार का उल्लंघन था), और इसलिए, इस उल्लंघन की क्षतिपूर्त्ति के लिए या उसके प्रति सहिष्णुता का मूल्य चुकाने के लिए पति को स्त्री को एक निश्चित समय के लिए पर-पुरुषों के सामने समर्पित करना पड़ता था।

इन प्रस्थापनाओं का प्रमाण बाख़ोफ़ेन को प्राचीन काल के साहित्य में मिला था जिसमें से उन्होंने असाधारण अध्यवसाय के साथ ऐसे अनगिनत अंश जमा किये थे। उनके मतानुसार "हैटेरिज़्म" से एकनिष्ठ विवाह में

और मातृ-सत्ता से पितृ-सत्ता में जो परिवर्तन हुआ, वह, – विशेषकर यूनानी लोगों में, – धार्मिक विचारों के विकास तथा पुराने दृष्टिकोण के प्रतिनिधि पुराने परम्परागत देवकुल में नये दृष्टिकोण का प्रतिनिधित्व करनेवाले नये देवताओं के प्रवेश करने के परिणामस्वरूप हुआ, जिन्होंने पुराने देवताओं को अधिकाधिक पीछे ढकेलकर पृष्ठभूमि में कर दिया। इस प्रकार, बाख़ोफ़ेन के मतानुसार, पुरुष और नारी की पारस्परिक सामाजिक स्थिति में जो ऐतिहासिक परिवर्तन हुए हैं उनका कारण उन ठोस अवस्थाओं का विकास नहीं है जिन में मनुष्य रहते हैं, बल्कि उनका कारण मनुष्यों के दिमाग़ों में जीवन की इन परिस्थितियों का धार्मिक प्रतिबिम्ब है। अतः बाख़ोफ़ेन का कहना है कि ईस्खिलस के नाटक 'ओरेस्तिया' में पतनोन्मुख मातृ-सत्ता और विकासोन्मुख तथा विजयी पितृ-सत्ता के उस संघर्ष का चित्रण किया गया है जो वीर काल में चला था। क्लितेम्नेस्त्रा ने अपने प्रेमी एगीस्थस की ख़ातिर अपने पति एगामेम्नोन की हत्या कर डाली, जोकि अभी हाल में त्रोय के युद्ध से लौटा था; लेकिन उसका पुत्र ओरेस्तस, जो एगामेम्नोन से पैदा हुआ था, पिता की हत्या का बदला लेने के लिए अपनी मां को मार डालता है। इस पर मातृ-सत्ता की रक्षिकाएं एरिनी राक्षसियां ओरेस्तस का पीछा करती हैं, क्योंकि मातृ-सत्ता के नियमों के अनुसार मातृ-हत्या सबसे जघन्य अपराध है जिसका कोई प्रायश्चित नहीं है। परन्तु एपोलो, जिसने अपनी मन्दिरवाणी के द्वारा ओरेस्तस को यह कृत्य करने के लिए उकसाया था, और एथेना, जिसे पंच बनाया जाता है – ये दोनों पितृ-सत्ता पर आधारित नयी व्यवस्था के प्रतिनिधि हैं – ओरेस्तस की रक्षा करते हैं। एथेना दोनों पक्षों की बात सुनती है। ओरेस्तस और एरिनी में जो बहस होती है, उसमें इस पूरे विवाद का सार संक्षेप में प्रस्तुत किया गया है। ओरेस्तस कहता है कि क्लितेम्नेस्त्रा ने दोहरा अपराध किया हैं, क्योंकि **अपने** पति की हत्या करके उसने **मेरे** पिता को भी मार डाला है। इसलिए एरिनी राक्षसियां मेरे पीछे क्यों पड़ी हुई हैं; उन्होंने क्लितेम्नेस्त्रा का पीछा क्यों नहीं किया, उसने तो कहीं बड़ा अपराध किया है। जवाब बहुत मार्के का है:

"जिस नर की उसने हत्या की,
नहीं रक्त का था उससे सम्बन्ध"*

* ईस्खिलस, 'ओरेस्तिया'। – सं०

जिस पुरुष से उस पुरुष की हत्या करनेवाली नारी का कोई रक्त-सम्बन्ध नहीं है, भले ही वह उसका पति क्यों न हो, उसकी हत्या परिमार्जनीय है और इसलिए एरिनी राक्षसियों का उससे कोई वास्ता नहीं है। उनका काम तो रक्त-सम्बन्धियों की हत्याओं का बदला लेना है, और इनमें भी सबसे अधिक जघन्य हत्या, मातृ-सत्ता के नियमों के अनुसार, माता की हत्या है। अब ओरेस्तस की तरफ़ से एपोलो बहस में कूदता है। एथेना एरियोपेगाइटीज़ नामक एथेंस के जूरियों से मसले के बारे में अपना मत देने को कहती है। अभियुक्त को बरी कर देने के पक्ष में और सज़ा देने के पक्ष में बराबर-बराबर मत पड़ते हैं। तब अदालत की अध्यक्षा होने के नाते एथेना ओरेस्तस के पक्ष में अपना मत देती है और उसे बरी कर देती है। मातृ-सत्ता पर पितृ-सत्ता की विजय होती है। ख़ुद एरिनी राक्षसियों के शब्दों में "छोटे वंश के देवता" एरिनी राक्षसियों पर विजय प्राप्त करते हैं; और एरिनी राक्षसियां अन्त में नया पद स्वीकार करके नयी व्यवस्था की सेवा करने के लिये क़ायल की जाती हैं।

'ओरेस्तिया' की यह नयी, लेकिन बिलकुल सही व्याख्या जिन पृष्ठों में दी गयी है, वे बाख़ोफ़ेन की पूरी पुस्तक का सबसे अच्छा और सबसे सुन्दर अंश हैं। परन्तु साथ ही उनसे यह बात भी साफ़ हो जाती है कि ख़ुद बाख़ोफ़ेन को भी एरिनी राक्षसियों, एपोलो और एथेना में कम से कम उतना ही विश्वास है जितना ईस्खिलस को अपने काल में था, बल्कि लगता है कि बाख़ोफ़ेन को वाक़ई यक़ीन है कि यूनान में वीर काल में इन्हीं देवताओं ने मातृ-सत्ता को हटाने और उसकी जगह पितृ-सत्ता को क़ायम करने का चमत्कारपूर्ण कार्य सम्पन्न किया था। ज़ाहिर है कि धर्म को विश्व-इतिहास का निर्णायक प्रेरक तत्त्व समझनेवाले इस दृष्टिकोण की परिणति अन्त में घोर रहस्यवाद में ही हो सकती है। इसलिए बाख़ोफ़ेन की मोटी चौपेजी पोथी को पढ़ जाना काफ़ी कठिन काम है और उसे पढ़ना सदैव लाभकर भी नहीं है। परन्तु इन सब बातों से एक अग्रगामी अनुसंधानकर्त्ता के रूप में बाख़ोफ़ेन की महानता कम नहीं होती। कारण कि वह पहले आदमी थे जिन्होंने आदिम काल की उस अज्ञात अवस्था के विषय में, जिसमें स्वच्छन्द यौन-व्यापार चलता था, मात्र शब्दजाल के बजाय यह साबित कर दिखाया कि प्राचीन चिरप्रतिष्ठित साहित्य में इस अवस्था के बहुत सारे चिह्न बिखरे पड़े हैं, जिनसे पता चलता है कि यूनानी तथा एशियाई लोगों

में एकनिष्ठ विवाह की प्रथा जारी होने के पहले यह अवस्था वास्तव में पायी जाती थी और उसमें न केवल पुरुष एक से अधिक स्त्रियों के साथ सम्भोग करता था, बल्कि स्त्री भी एक से अधिक पुरुषों के साथ सम्भोग करती थी, और इससे प्रचलित प्रथा का कोई उल्लंघन नहीं होता था। उन्होंने साबित कर दिखाया कि यह प्रथा तो मिट गयी, किन्तु पर-पुरुषों के आगे स्त्रियों के सीमित आत्मसमर्पण के रूप में अपना चिह्न छोड़ गयी, जिसके द्वारा स्त्रियां एकनिष्ठ विवाह करने का अधिकार ख़रीदने को मजबूर होती थीं। उन्होंने साबित कर दिखाया कि उपरोक्त कारणों से शुरू में केवल स्त्रियों के नाम से ही, एक माता के बाद दूसरी माता के नाम से ही, वंश-परम्परा चल सकती थी, और निश्चित, या कम से कम मान्य पितृत्व के साथ एकनिष्ठ विवाह के प्रचलन के बहुत दिन बाद तक भी एकमात्र स्त्री-परम्परा की वैधता मानी जाती रही। उन्होंने साबित कर दिखाया कि शुरू में चूंकि बच्चों की केवल माता के बारे में ही निश्चय हो सकता था, इसलिए माता का, और आम तौर पर स्त्रियों का समाज में इतना ऊंचा स्थान था, जितना कि उनको बाद में कभी नहीं मिला। बाख़ोफ़ेन ने इन तमाम प्रस्थापनाओं को इतनी स्पष्टता के साथ नहीं रखा था, उनका रहस्यवाद उनके ऐसा करने में बाधक हुआ। परन्तु उन्होंने साबित कर दिखाया कि ये तमाम प्रस्थापनाएं सही हैं, और १८६१ में यह एक पूरी क्रान्ति कर डालने के बराबर था।

बाख़ोफ़ेन का मोटा पोथा जर्मन में, यानी उस जाति की भाषा में लिखा गया था जो उस ज़माने में आधुनिक परिवार के प्रागैतिहासिक काल में सबसे कम दिलचस्पी लेती थी। इसलिए वह अज्ञात ही बने रहे। इस क्षेत्र में उनके एकदम बाद के उत्तराधिकारी, जिन्होंने बाख़ोफ़ेन का नाम भी नहीं सुना था, १८६५ में सामने आये।

यह उत्तराधिकारी जे० एफ़० मैक-लेनन थे। अपने पूर्ववर्ती के वह बिलकुल उल्टे थे। बाख़ोफ़ेन यदि प्रतिभाशाली रहस्यवादी थे, तो मैक-लेनन एकदम नीरस वकील। बाख़ोफ़ेन यदि कवि की उर्वर कल्पना से काम लेते थे, तो मैक-लेनन अदालत में बहस करनेवाले वकील की तरह अपने तर्क पेश करते थे। मैक-लेनन ने प्राचीन तथा आधुनिक काल की बहुत-से जांगल, बर्बर और यहां तक कि सभ्य जातियों में भी विवाह के एक ऐसे रूप का पता लगाया था जिसमें वर को, अकेले या अपने मित्रों के साथ, वधू का उसके सम्बन्धियों के यहां से जबर्दस्ती अपहरण करने का स्वांग रचना पड़ता

था। यह प्रथा अवश्य ही किसी पुरानी प्रथा का अवशेष है, जिसमें एक क़बीले के पुरुष, बाहर की, दूसरे क़बीलों की, लड़कियों का वास्तव में जबर्दस्ती अपहरण करके अपने लिए पत्नियां प्राप्त करते रहे होंगे। तो फिर इस "अपहरण-विवाह" का आरम्भ कैसे हुआ होगा? जब तक पुरुषों को अपने ही क़बीले के अन्दर काफ़ी स्त्रियां मिल सकती थीं, तब तक इस प्रथा को अपनाने का कोई कारण नहीं हो सकता था। लेकिन, इसी तरह से अक्सर हमें यह भी देखने को मिलता है कि अविकसित जातियों में कुछ ऐसे समूह पाये जाते हैं (१८६५ में इन समूहों को और क़बीलों को एक ही चीज़ समझा जाता था), जिनके अन्दर विवाह करने की मनाही है, जिससे कि पुरुषों को अपने लिए पत्नियां और स्त्रियों को अपने लिए पति इन समूहों के बाहर ढूंढ़ने पड़ते हैं। दूसरी ओर कुछ और जातियों में यह प्रथा पायी जाती है कि एक समूह के पुरुषों को अपने समूह की स्त्रियों से ही विवाह करना पड़ता है। मैक-लेनन ने पहले प्रकार के समूहों को बहिर्विवाही और दूसरे प्रकार के समूहों को अन्तर्विवाही नाम दिये, और लगे हाथ बहिर्विवाही तथा अन्तर्विवाही "क़बीलों" को एक दूसरे का बिलकुल व्यतिरेकी बना दिया। और यद्यपि बहिर्विवाह प्रथा के बारे में उनकी अपनी खोज से ही ठीक उनकी नाक के नीचे इस बात के अनेक सबूत आकर मौजूद हो जाते हैं कि, यदि सब या अधिकतर स्थानों में नहीं तो कम से कम बहुत-से स्थानों में यह व्यतिरेक उनकी कल्पना मात्र है, तब भी वह उसे अपने पूरे सिद्धान्त का आधार बना डालते हैं। चुनांचे वह तय कर देते हैं कि बहिर्विवाही क़बीले केवल दूसरे क़बीलों से ही पत्नियां प्राप्त कर सकते हैं, और चूंकि जांगल युग की विशेषता यह थी कि क़बीलों में सदा युद्ध चलता रहता था, इसलिए मैक-लेनन का विश्वास है कि केवल अपहरण करके ही पत्नियों को प्राप्त किया जा सकता था।

मैक-लेनन इसके बाद प्रश्न करते हैं: बहिर्विवाह प्रथा का जन्म कैसे हुआ? रक्त-सम्बन्ध तथा अगम्यागमन की धारणाओं से इस प्रथा का कोई सम्बन्ध नहीं हो सकता, क्योंकि ये चीज़ें तो बहुत बाद की हैं। परन्तु लड़कियों को पैदा होते ही मार डालने की प्रथा से जो बहुत-से जांगलियों में प्रचलित है उसका कोई सम्बन्ध अवश्य हो सकता है। इस प्रथा के फलस्वरूप हर क़बीले में पुरुषों की बहुतायत हो जाती थी, एक स्त्री पर कई-कई पुरुषों का सम्मिलित अधिकार, यानी बहु-पति प्रथा इसका ज़रूरी

तथा तात्कालिक परिणाम थी। फिर इसका परिणाम यह होता था कि बच्चे की माता का तो पता रहता था, पर कोई नहीं कह सकता था कि उसका पिता कौन है। इसलिए पुरुष-परम्परा को छोड़कर, स्त्री-परम्परा से ही वंश चलता था। यह थी मातृ-सत्ता। क़बीले के अन्दर औरतों की कमी का, जो बहु-पति प्रथा से केवल कुछ कम होती थी, पर पूरी तरह दूर नहीं होती थी, एक और नतीजा ठीक यही होता था कि दूसरे क़बीलों की स्त्रियों का बाक़ायदा ज़बर्दस्ती अपहरण किया जाता था।

> "बहिर्विवाह प्रथा तथा बहु-पति प्रथा का जन्म एक कारण से, यानी स्त्रियों और पुरुषों की संख्या का संतुलन ठीक न होने के कारण से, हुआ। इसलिए हमें मजबूर होकर इस नतीजे पर पहुंचना पड़ता है कि **सभी बहिर्विवाही जातियों में शुरू में बहु-पति प्रथा का चलन था...** इसलिए, हमें इस बात को निर्विवाद रूप से मानना चाहिए कि बहिर्विवाही जातियों में रक्त-सम्बन्ध की पहली व्यवस्था वह थी जो केवल माताओं के ज़रिये होनेवाले रक्त-सम्बन्ध को मानती थी।" (मैक-लेनन, 'प्राचीन इतिहास का अध्ययन', १८८६। 'आदिम विवाह', पृष्ठ १२४।)

मैक-लेनन की तारीफ़ इस में है, कि उन्होंने उस चीज़ के बड़े महत्त्व और व्यापक प्रचलन की ओर ध्यान आकृष्ट किया जिसे उन्होंने बहिर्विवाह प्रथा का नाम दिया था। परन्तु बहिर्विवाही समूहों के अस्तित्व का पता उन्होंने नहीं लगाया था; और यह कहना तो और बड़ी ग़लती होगी कि उन्होंने उनको समझा था। पहले के उन बहुत-से पर्यवेक्षकों के अलावा, जिनके अलग-अलग विवरणों ने मैक-लेनन के लिए सामग्री का काम दिया था, लेथम ने (१८५९ में प्रकाशित 'वर्णनात्मक मानवजाति विज्ञान' में) भारत के मगरों[106] में यह प्रथा जिस रूप में थी उसका ठीक-ठीक और बिलकुल सही वर्णन किया था और कहा था कि यह प्रथा संसार के सभी भागों में मौजूद थी और उसका आम तौर पर चलन था। ख़ुद मैक-लेनन ने उनकी पुस्तक के इस अंश को उद्धृत किया है। और हमारे मौर्गन भी, १८४७ में ही, इरोक्वा लोगों के बारे में अपने पत्रों में (जोकि *«American Review»* में प्रकाशित हुए थे), और १८५१ में 'इरोक्वा संघ' नामक अपनी पुस्तक में बता चुके थे कि इस क़बीले में भी यह प्रथा मौजूद थी, और उन्होंने इस प्रथा का बिलकुल सही वर्णन दिया था। इसके मुक़ाबले में, जैसा हम

आगे चलकर देखेंगे, बाख़ोफ़ेन की रहस्यवादी कल्पनाओं ने मातृ-सत्ता के मामले में जितनी उलझन पैदा की थी, उससे कहीं अधिक उलझन मैक-लेनन की वकीलों जैसी मनोवृत्ति ने इस प्रथा के विषय में पैदा कर दी। मैक-लेनन को इस बात का भी श्रेय है कि उन्होंने इस बात को पहचाना कि माताओं के ज़रिये वंश का पता चलाने की प्रथा ही मौलिक थी हालांकि, जैसा कि बाद में उन्होंने भी ख़ुद स्वीकार किया, बाख़ोफ़ेन उनसे पहले ही इस बात का पता लगा चुके थे। परन्तु इस मामले में भी उनका मत बहुत अस्पष्ट है। वह बराबर "रक्त-संबंध केवल स्त्रियों के ज़रिये" (kinship through females only), की चर्चा करते रहते हैं और इस शब्दावली का, जो प्रारम्भिक अवस्था के लिए बिलकुल उपयुक्त थी, वह विकास की बाद की उन अवस्थाओं के लिए भी प्रयोग करते रहते हैं, जब वंश तथा विरासत का अधिकार तो अवश्य केवल स्त्री-परम्परा द्वारा निश्चित होता था, परन्तु रक्त-सम्बन्ध पुरुष-परम्परा द्वारा भी निश्चित होने और माना जाने लगा था। यह वकीलों जैसा एक संकुचित दृष्टिकोण है। वकील पहले अपने उपयोग के लिए एक बे-लचक क़ानूनी परिभाषा बनाता है, और फिर उसे बिना बदले उन परिस्थितियों पर भी लागू करता जाता है जो इस बीच में बदल गयी है, और जिन पर यह परिभाषा लागू नहीं हो सकती।

मैक-लेनन का सिद्धान्त ऊपर से देखने में विश्वास करने योग्य मालूम पड़ने पर भी लगता है कि ख़ुद लेखक को भी वह एकदम पक्के आधार पर खड़ा नहीं जंचता। कम से कम, वह ख़ुद इस बात को देखकर चकित हैं कि

> (दिखावटी) "अपहरण की प्रथा आज सबसे अधिक स्पष्ट और प्रभावशाली रूप में उन्हीं जातियों में देखी जाती है, जिनमें पुरुष के ज़रिये रक्त-सम्बन्ध निश्चित होता है" (यानी जिनमें पुरुष-परम्परा क़ायम है।) पृष्ठ १४०।)

एक और जगह उन्होंने लिखा है कि

> "यह एक अजीब बात है कि जहां तक हमें ज्ञात है आज किसी भी समाज में, जहां बहिर्विवाह के साथ-साथ रक्त-सम्बन्ध का प्राचीनतम रूप मौजूद है, शिशु-हत्या एक प्रथा के रूप में नहीं पायी जाती।" (पृष्ठ १४६)

ये दोनों तथ्य ऐसे हैं जो उनके सिद्धान्त का सीधे-सीधे खंडन करते हैं, और उनके मुक़ाबले में वह यही कर सकते हैं कि नये, और पहले से भी ज़्यादा उलझे हुए प्रमेय प्रस्तुत करें।

फिर भी, इंगलैंड में उनके सिद्धान्त का बड़े ज़ोरों से स्वागत हुआ और लोगों ने उसकी बड़ी तारीफ़ की। वहां आम तौर पर मैक-लेनन को परिवार के इतिहास का संस्थापक और इस क्षेत्र का सबसे अधिकारी विद्वान मान लिया गया। बहिर्विवाही और अन्तर्विवाही "क़बीलों" के बीच उन्होंने जो वैपरीत्य दिखाया था, वह उनके द्वारा स्वयं माने चन्द अपवादों और संशोधनों के बावजूद, प्रचलित मत के स्वीकृत आधार के रूप में क़ायम रहा। यदि इस क्षेत्र में स्वतंत्रतापूर्वक खोज करना और परिणामस्वरूप, कोई निश्चित प्रगति करना असम्भव हो गया, तो इसका कारण यह था कि खोज करनेवालों की आंखों पर यह पर्दा पड़ा हुआ था। चूंकि इंगलैंड में, और उसकी देखादेखी अन्य देशों में भी, मैक-लेनन के महत्त्व को बहुत बढ़ा-चढ़ाकर बताना एक फ़ैशन-सा बन गया है, इसलिए हमारा कर्त्तव्य हो जाता है कि हम इसके मुक़ाबले में पाठकों का ध्यान इस बात की ओर आकर्षित करें कि बहिर्विवाही तथा अन्तर्विवाही "क़बीलों" में एक सर्वथा ग़लत विरोध दिखा करके मैक-लेनन ने जो नुक़सान किया है, वह उनकी खोजों से हुए फ़ायदे को दबा देता है।

इस बीच, बहुत-से ऐसे तथ्य सामने आ गये जो मैक-लेनन के बनाये हुए सुघड़ चौखटे में फ़िट नहीं बैठते थे। मैक-लेनन विवाह के केवल तीन रूपों से परिचित थे: बहु-पत्नी प्रथा, बहु-पति प्रथा और एकनिष्ठ विवाह। परन्तु जब एक बार लोगों का ध्यान इस प्रश्न की ओर आकर्षित हो गया तो इस बात के नित नये प्रमाण मिलने लगे कि पिछड़ी हुई जातियों में विवाह के ऐसे रूप भी पाये जाते हैं जिनमें पुरुषों का एक दल स्त्रियों के एक दल का सामूहिक रूप से स्वामी होता है; और **लेब्बोक** ने (१८७० में प्रकाशित अपनी 'सभ्यता की उत्पत्ति' नामक पुस्तक में) इस यूथ-विवाह (Communal marriage) को एक ऐतिहासिक सत्य के रूप में ग्रहण किया।

इसके तुरन्त बाद ही, १८७१ में, **मौर्गन** नयी, और कई मानों में, निर्णयात्मक सामग्री लेकर सामने आये। उनको यह विश्वास हो गया था कि इरोक्वा लोगों में रक्त-सम्बन्ध की जो अनोखी व्यवस्था मिलती है, वह

संयुक्त राज्य अमरीका में रहनेवाले सभी आदिवासियों में समान रूप से पायी जाती है और इसलिए वह एक पूरे महाद्वीप में फैली हुई है, हालांकि वह वहां प्रचलित विवाह-प्रथा से उत्पन्न वंशक्रम की प्रत्यक्षतः विरोधी है। तब उन्होंने अमरीका की संघ सरकार को इस बात के लिए राज़ी किया कि वह दूसरी जातियों में पायी जानेवाली रक्त-सम्बन्धों की व्यवस्थाओं के बारे में सूचना संग्रह करे। इस काम के लिए उन्होंने ख़ुद प्रश्नावलियां और तालिकाएं तैयार कीं। उनके जो उत्तर प्राप्त हुए, उन से मौर्गन को पता चला कि: १) अमरीकी इंडियनों में रक्त-सम्बन्धों की जो व्यवस्था मिलती है, वह एशिया के भी अनेक क़बीलों में पायी जाती है, और कुछ संशोधित रूपों में अफ़्रीका और आस्ट्रेलिया में भी पायी जाती है; २) हवाई द्वीप में, तथा अन्य आस्ट्रेलियाई द्वीपों में पाये जानेवाले यूथ-विवाह के एक रूप से, जोकि अब लुप्तप्राय है, इस व्यवस्था का पूरा स्पष्टीकरण हो जाता है, और ३) विवाह के इस रूप के साथ-साथ उन द्वीपों में रक्त-सम्बन्धों की एक ऐसी व्यवस्था पायी जाती है जिसका कारण केवल यही हो सकता है कि इसके भी पहले वहां एक और प्रकार के यूथ-विवाह की प्रथा थी जो अब मिट चुकी है। मौर्गन ने जो सामग्री इकट्ठा की और उससे जो नतीजे निकाले, उनको उन्होंने १८७१ में अपनी पुस्तक 'रक्त-सम्बन्धों और विवाह-सम्बन्धों की प्रणालियां' में प्रकाशित किया और इस प्रकार उन्होंने बहस के क्षेत्र को पहले से कहीं अधिक विस्तृत कर दिया। रक्त-सम्बन्ध की प्रणालियों से आरम्भ करके उन्होंने उनके अनुरूप परिवार के रूपों का पुनर्निर्माण किया और इस तरह मानवजाति के प्रागैतिहासिक काल की खोज और अधिक दूरगामी गतानुदर्शन के लिए एक नया मार्ग खोल दिया। यदि यह प्रणाली सही मान ली जाये, तो मैक-लेनन द्वारा जोड़कर खड़ा किया सुघड़ सिद्धान्त हवा में उड़ जाता है।

मैक-लेनन ने अपनी पुस्तक 'आदिम विवाह' ('प्राचीन इतिहास का अध्ययन', १८७६), के एक नये संस्करण में अपने सिद्धान्त की रक्षा की। यद्यपि वह ख़ुद केवल प्रमेयों के आधार पर परिवार का पूरा इतिहास बहुत ही बनावटी ढंग से गढ़ डालते हैं, तथापि लेब्बोक और मौर्गन से वह मांग करते हैं कि वे अपने प्रत्येक वक्तव्य के लिए न सिर्फ़ प्रमाण पेश करें, बल्कि ऐसे अकाट्य और निर्विवाद प्रमाण पेश करें जैसे प्रमाण ही स्काटलैंड की अदालतों में स्वीकार्य हो सकते हैं। और यह मांग वह आदमी करता है जो

जर्मनों में मामा-भांजे के बीच घनिष्ठ सम्बन्ध होने से (तासितुस, 'जेर्मनिया', अध्याय २०), सीज़र की इस रिपोर्ट से कि ब्रिटन लोगों में दस-दस बारह-बारह पुरुष सामूहिक पत्नियां रखते थे, और बर्बर लोगों में सामूहिक पत्नियों की प्रथा होने के बारे में प्राचीन लेखकों की अन्य तमाम रिपोर्टों से, बिना किसी हिचकिचाहट के, यह निष्कर्ष निकाल डालता है कि इन तमाम लोगों में बहु-पति प्रथा का नियम था! उनकी बातों को पढ़कर ऐसा लगता है जैसे कोई सरकारी वकील अपने पक्ष में बहस करते समय तो हर तरह की मनमानी करता है, पर बचाव पक्ष के वकील से मांग करता है कि वह अपने हर शब्द को सिद्ध करने के लिए बिलकुल पक्के और क़ानूनी तौर से एकदम सही सबूत पेश करे।

यूथ-विवाह कल्पना की उड़ान भर है – मैक-लेनन कहते हैं, और इस तरह वह बाख़ोफ़ेन की तुलना में भी बहुत पीछे चले जाते हैं। उनका कहना है कि मौर्गन ने जिन्हें रक्त-सम्बन्धों की प्रणालियां समझा है, वे सामाजिक शिष्टाचार के नियमों से अधिक कुछ नहीं हैं और इसका प्रमाण यह है कि अमरीकी इंडियन अजनबियों, गोरे लोगों, को भी "भाई" या "पिता" कहकर पुकारते हैं। यह तो वैसी ही बात हुई जैसे कोई कहे कि चूंकि कैथोलिक पादरियों और भिक्षुणियों को लोग पिता और माता कहते हैं, और चूंकि मठवासी और मठवासिनियां, और यहां तक कि इंगलैंड में अलग-अलग धंधों के शिल्प-संघों के फ़्रीमेसन और मेम्बर भी सभा-सम्मेलनों में एक दूसरे को भाई-बहन कहते हैं, इसलिए पिता, माता, भाई, बहन शब्द सम्बोधन करने के अलग-अलग ढंगों के सूचक मात्र हैं और इससे अधिक उनका कोई अर्थ नहीं है। संक्षेप में यह कि अपने पक्ष की पुष्टि में मैक-लेनन का तर्क बेहद कमज़ोर था।

परन्तु एक बात रह गयी थी जिस पर किसी ने मैक-लेनन को चुनौती नहीं दी थी। बहिर्विवाही और अन्तर्विवाही "क़बीलों" में उन्होंने जो विरोध क़ायम किया था और जिसके आधार पर उनकी पूरी व्यवस्था टिकी हुई थी, वह अभी तक ज़रा भी नहीं हिल पाया था। यही नहीं, बल्कि वह अब भी आम तौर पर परिवार के पूरे इतिहास की मुख्य धुरी माना जाता था। लोग यह स्वीकार करते थे कि इस विरोध का स्पष्टीकरण करने का मैक-लेनन का प्रयास अपर्याप्त था और यहां तक कि उन तथ्यों के भी ख़िलाफ़ जाता था जिन्हें ख़ुद मैक-लेनन ने ही पेश किया था। परन्तु स्वयं इस विरोध को, इस

विचार को कि दो परस्पर अपवर्जी प्रकार के क़बीलों का अस्तित्व था, जो एक दूसरे से पृथक् तथा स्वतंत्र हैं, और जिनमें से एक प्रकार के क़बीलों के पुरुष अपने क़बीलों की ही स्त्रियों से विवाह करते हैं, मगर दूसरी प्रकार के क़बीलों में इस तरह के विवाहों की सख़्त मनाही होती है—इसको लोग अकाट्य ब्रह्मवाक्य मान बैठे थे। मिसाल के लिए, पाठक जिरो-त्यूलों की पुस्तक 'परिवार की उत्पत्ति' (१८७४) और यहां तक कि लेब्बोक की रचना 'सभ्यता की उत्पत्ति' (चौथा संस्करण, १८८२) को भी देख सकते हैं।

यही वह स्थान है जहां मौर्गन की मुख्य पुस्तक, 'प्राचीन समाज' (१८७७), जिस पर मेरी यह किताब आधारित है, बहस में दाख़िल होती है। जिन बातों की १८७१ में मौर्गन ने केवल अस्पष्ट कल्पना की थी, उनकी यहां पूरी समझ-बूझ के साथ विशद विवेचना की गयी है। अन्तर्विवाह और बहिर्विवाह में कोई विरोध नहीं है; अभी तक कहीं भी कोई बहिर्विवाही "क़बीला" नहीं मिलता है। परन्तु जिस समय यूथ-विवाह का चलन था—और संभवतः किसी न किसी समय यह प्रथा हर जगह प्रचलित थी—उस समय क़बीले के अन्दर कई समूह, गोत्र, हुआ करते थे जिनमें से हरेक में माता की ओर के रक्त-सम्बन्धी शामिल होते थे। उनके अन्दर विवाह करने की सख़्त मनाही थी। इसलिए किसी भी गोत्र के पुरुष, क़बीले के अन्दर ही अपने लिए पत्नियां हासिल कर सकते थे, और आम तौर पर वे यही करते थे, पर उन्हें अपने गोत्र के बाहर ही पत्नियां हासिल करनी पड़ती थीं। इस प्रकार जहां कि गोत्र बहिर्विवाह के नियम का सख़्ती से पालन करता था, वहीं क़बीला, जिसमें सभी गोत्र शामिल होते थे, उतनी ही सख़्ती से अन्तर्विवाह करने के नियम का पालन करता था। इस प्रस्थापना के साथ मैक-लेनन ने जो महल बनावटी ढंग से बनाकर खड़ा किया था, उसकी एक ईंट भी बाक़ी न रह गयी।

परन्तु मौर्गन ने इससे ही संतोष नहीं किया। अमरीकी इंडियनों का गोत्र, उनके द्वारा अन्वेषण के इस क्षेत्र में दूसरा निर्णायक क़दम उठाने का साधन भी बन गया। उन्होंने पता लगाया कि मातृ-सत्ता के आधार पर संगठित गोत्र वह प्रारम्भिक रूप था, जिससे ही बाद का, प्राचीन काल के सभ्य लोगों में पाया जानेवाला, पितृ-सत्ता के आधार पर संगठित गोत्र विकसित हुआ। इस प्रकार यूनान तथा रोम के गोत्र, जो पहले

के सभी इतिहासकारों के लिए पहेली बने हुए थे, अमरीकी इंडियनों में पाये जानेवाले गोत्र के प्रकाश में समझ में आ गये, और इस प्रकार आदिम समाज के पूरे इतिहास के लिए एक नया आधार प्रस्तुत हुआ।

सभ्य जातियों के पितृ-सत्तात्मक गोत्र से पहले की अवस्था के रूप में आदिम मातृ-सत्तात्मक गोत्र के आविष्कार का आदिम समाज के इतिहास के लिए वही महत्त्व है जो जीवविज्ञान के लिए डार्विन के विकास के सिद्धान्त का, और राजनीतिक अर्थशास्त्र के लिए मार्क्स के अतिरिक्त मूल्य के सिद्धान्त का है। उसकी बदौलत मौर्गन पहली बार परिवार के इतिहास की एक ऐसी रूपरेखा तैयार करने में सफल हुए जिसमें कम से कम विकास की क्लासिकीय अवस्थाओं को सामान्यतः अस्थायी रूप से, जहां तक इस समय उपलब्ध सामग्री को देखते हुए यह सम्भव था, निश्चित कर दिया गया है। ज़ाहिर है, इससे आदिम समाज के इतिहास के अध्ययन में एक नये युग का श्रीगणेश हो जाता है। अब मातृ-सत्तात्मक गोत्र वह धुरी बन गया है जिसके चारों ओर यह पूरा विज्ञान घूमता है। इसका पता लगने के बाद से हमें इस बात का ज्ञान हो गया है कि हमें किस दिशा में खोज का काम करना चाहिए, किस चीज़ की खोज करनी चाहिए, और खोज के परिणामों का वर्गीकरण किस प्रकार करना चाहिए। परिणामस्वरूप मौर्गन की पुस्तक के प्रकाशित होने के पहले की तुलना में अब इस क्षेत्र में बहुत तेज प्रगति होने लगी है।

मौर्गन ने जिन बातों का पता लगाया है, उन्हें अब इंगलैंड के प्रागैतिहासिक काल के इतिहासवेत्ता भी मानने लगे हैं, या यों कहिए कि उन्होंने उन्हें हथिया लिया है। परन्तु उनमें से शायद ही कोई खुले आम यह माने कि हमारे दृष्टिकोण में जो क्रांति हो गयी है, उसका श्रेय मौर्गन को प्राप्त है। इंगलैंड में उनकी पुस्तक के बारे में यथासम्भव चुप्पी ही साधी गयी है, और ख़ुद मौर्गन को बड़े दया भाव के साथ उनकी पुरानी कृति की प्रशंसा करके निबटा दिया जाता है। उनकी व्याख्या की तफ़सीलों को बड़े चाव से लेकर इनकी आलोचना की जाती है, पर उनकी जो सचमुच महती खोजें हैं उनके बारे में हठपूर्वक मौन धारण किया जाता है जो कभी टूटता नहीं है। 'प्राचीन समाज' का पहला संस्करण अब अप्राप्य है। अमरीका में इस तरह की किताबों के लिए लाभप्रद बाजार ही नहीं है। इंगलैंड में, मालूम

पड़ता है कि मौर्गन की किताब को बाक़ायदा दबाया गया है। और इस युगान्तरकारी रचना का एकमात्र संस्करण जो किताबों के बाज़ार में अब भी प्राप्य है, वह जर्मन अनुवाद में है।

प्रागैतिहासिक काल के हमारे माने हुए विद्वानों की इस चुप्पी का आख़िर क्या कारण है जिसे एक षड्यंत्र न समझना बहुत कठिन है — ख़ास तौर पर इसलिए कि विशेषत: जाने-माने पुरातत्त्वविद अपनी रचनाओं में केवल शिष्टाचार के नाते अन्य लेखकों के अनगिनत उद्धरण देने के आदी हैं और दूसरे तरीक़ों से भी सहयोगियों के प्रति भाईचारा जताते रहते हैं। क्या उनकी चुप्पी का कारण सम्भवत: यह है कि मौर्गन अमरीकी हैं, और अंग्रेज़ पुरातत्त्वविदों के लिए यह कष्टकर है कि उन्हें, बावजूद इसके कि सामग्री इकट्ठा करने में उन्होंने इतना प्रशंसनीय श्रम किया है, इस सामग्री का वर्गीकरण करने तथा उसे व्यवस्थित रूप देने के वास्ते आवश्यक आम दृष्टि-कोण के लिए बाख़ोफ़ेन और मौर्गन जैसे दो विदेशी विद्वानों का सहारा लेना पड़े? जर्मन तो फिर भी उनके गले से उतर सकता है, पर अमरीकी? किसी अमरीकी का सामना होने पर तो हर अंग्रेज़ देशभक्ति की भावना में बह जाता है। जब मैं संयुक्त राज्य अमरीका में था, तो मुझे इसके कई बड़े मज़ेदार उदाहरण देखने को मिले थे[107]। इसके साथ-साथ एक बात और है। वह यह कि मैक-लेनन को एक तरह से सरकारी तौर पर इंगलैंड में इतिहास की प्रागैतिहासिक शाखा का संस्थापक और नेता मान लिया गया था, और मैक-लेनन ने शिशु-हत्या से लेकर, और बहु-पति प्रथा तथा अपहरण-विवाह से होते हुए, मातृ-सत्तात्मक परिवार तक, परिवार के इतिहास का जो सिद्धान्त बनावटी ढंग से खड़ा किया था, इस क्षेत्र के विद्वानों के बीच उसकी अत्यन्त श्रद्धापूर्ण चर्चा एक तरह का रिवाज बन गयी थी। एक दूसरे से बिलकुल अलग और भिन्न, दो प्रकार के "क़बीलों", यानी बहिर्विवाही और अन्तर्विवाही "क़बीलों" के अस्तित्व के बारे में ज़रा भी सन्देह प्रगट करना घोर पाप समझा जाता था। इसलिए जब मौर्गन ने इन समस्त पवित्र जड़सूत्रों को एक चोट से हवा में उड़ा दिया, तो उन्हें एक प्रकार से कुफ़्र करने का दोषी समझा जाने लगा। और फिर मौर्गन ने इस समस्या को इस तरह सुलझाया कि अपनी बात पेश करते ही पूरी चीज़ फ़ौरन स्पष्ट हो गयी। नतीजा यह हुआ कि मैक-लेनन के वे पुजारी जो अभी तक अंधों की तरह बहिर्विवाह और अन्तर्विवाह के बीच भटक रहे थे, अब अपना सिर पीटने

[51] इशारा इंगलैंड में चुनाव-क़ानून में सुधार के लिए होने वाले आंदोलन की ओर है। १८३१ में जनता के दबाव के कारण हाउस ऑफ़ कामन्स ने इस सुधार को स्वीकार कर लिया और अंततः जून १८३२ में हाउस ऑफ़ लार्ड्स ने उसका अनुमोदन किया। यह सुधार-क़ानून सामंती तथा वित्तीय महाप्रभुओं के एकछत्र शासन पर प्रहार करता था और उसने संसद का द्वार औद्योगिक पूंजीपति वर्ग के प्रतिनिधियों के लिए उन्मुक्त कर दिया। परंतु सर्वहारा तथा निम्न-पूंजीपति वर्ग, जो सुधार आंदोलन की मुख्य शक्ति थे, उदार पूंजीपति वर्ग द्वारा ठगे गये, और निर्वाचन अधिकारों से वंचित ही रहे।–पृ० ५५

[52] १८२४ में जनसाधारण के दबाव के कारण इंगलैंड की पार्लमिंट ने ट्रेड-यूनियनों पर लगे प्रतिबंध को रद्द कर दिया।–पृ० ५६

[53] **पीपुल्स चार्टर**–यह चार्टर, जिसमें चार्टिस्टों की मांगें सूत्रबद्ध थीं, ८ मई १८३८ को पार्लमिंट में पेश किये जाने वाले एक विधेयक के रूप में प्रकाशित किया गया था। उस में ये छः धारायें थीं: सार्विक मताधिकार (२१ वर्ष से ऊपर की अवस्था के पुरुषों के लिए), पार्लमिंट के लिए वार्षिक चुनाव, गुप्त मतदान, समान निर्वाचन-क्षेत्र, पार्लमिंट के चुनाव में खड़े होने वाले उम्मीदवारों के लिए संपत्ति की शर्त का अंत और पार्लमिंट के मेम्बरों के लिए तनख़ाहें। चार्टिस्टों ने पार्लमिंट को इस आशय की तीन अर्ज़ियां दीं परंतु उन्हें १८३९, १८४२ तथा १८४८ में ठुकरा दिया गया।–पृ० ५६

[54] **अनाज-क़ानून विरोधी लीग**–अंग्रेज़ी औद्योगिक पूंजीपतियों का एक संगठन। १८३८ में मैंचेस्टर के कारख़ानेदार कावडेन और ब्राइट ने अनाज-क़ानून विरोधी लीग की स्थापना की जिसने मुक्त व्यापार की मांग को पेश किया। लीग ने मज़दूरों की तनख़ाहें घटाने और सामन्ती अभिजात वर्ग की आर्थिक तथा राजनीतिक स्थिति को कमज़ोर करने की ग़रज़ से अनाज-क़ानून के उन्मूलन के लिए संघर्ष किया। इस संघर्ष के फलस्वरूप १८४६ में अनाज-क़ानून रद्द कर दिये गये; इसका अर्थ यह था कि औद्योगिक पूंजीपति वर्ग ने सामन्ती अभिजात वर्ग पर विजय पायी।–पृ० ५६

[55] **चार्टिज़्म**–ब्रिटिश मज़दूरों का राजनीतिक आंदोलन, जो उनकी आर्थिक दुरवस्था तथा राजनीतिक अधिकारों के अभाव के कारण उत्पन्न हुआ और

उन्नीसवीं शताब्दी के चौथे दशक से लेकर छठे दशक के मध्य तक चला। पीपुल्स चार्टर की मांगों की पूर्त्ति के लिए संघर्ष करो – यही इस ग्रांदोलन का मूलमंत्र था। चार्टर में सर्वमताधिकार की मांग शामिल थी ग्रौर उसमें कई उपबंध भी रखे गये थे जिनसे मज़दूरों के लिए इस ग्रधिकार की ज़मानत होती थी। व्ला० इ० लेनिन के शब्दों में चार्टिज़्म "पहला व्यापक, राजनीतिक रूप से संगठित, सच्चा सर्वहारा क्रांतिकारी जन-ग्रांदोलन था"। – पृ० ५६

56 चार्टिस्टों ने पीपुल्स चार्टर स्वीकृत करवाने के विचार से पार्लमिंट को ग्रर्ज़ी देने के लिए लंदन में १० ग्रप्रैल १८४८ को जो जन-प्रदर्शन संगठित करने की योजना बनायी थी वह संगठनकर्त्ताग्रों के ग्रसमंजस ग्रौर दुविधा के कारण हो न पाया। ग्रसफलता से फ़ायदा उठा कर प्रतिक्रियावादियों ने मज़दूरों पर हमला बोल दिया ग्रौर चार्टिस्टों का दमन करना शुरू किया। – पृ० ५६

57 फ़्रांस में २ दिसंबर १८५१ को लूई बोनापार्त तथा उसके ग्रनुयायिग्रों ने प्रतिक्रांतिकारी राज्य-पर्युत्क्षेपण कर सत्ता पर क़ब्ज़ा कर लिया। – पृ० ५६

58 **भाई जोनाथन** – इंगलैंड के ग्रमरीकी उपनिवेशों के स्वातन्त्र्य-युद्ध (१७७५ – १७८३) के दौरान ग्रंग्रेज़ों ने उत्तर ग्रमरीकियों को मज़ाक़ में "भाई जोनाथन" कहना शुरू किया।

**पुनरुत्थानवाद** – प्रोटेस्टेंट मतावलंबियों का एक ग्रांदोलन, जो १८वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में इंगलैंड में शुरू हुग्रा ग्रौर फिर उत्तरी ग्रमरीका में फैल गया। पुनरुत्थानवादी धार्मिक प्रवचनों तथा व्याख्यानों द्वारा ग्रौर धर्मानुयायिग्रों के नये समुदाय संगठित कर ईसाई धर्म के प्रभाव को दृढ़ तथा व्यापक बनाना चाहते थे। – पृ० ५७

59 **द्वितीय संसदीय सुधार** – इंगलैंड में इस सुधार के लिए ग्रांदोलन १८६७ तक चलता रहा, जब मजदूर ग्रांदोलन के जन-दबाव के कारण उसे लागू किया गया। पहले इंटरनेशनल की जनरल कौंसिल ने इस सुधार ग्रांदोलन में सक्रिय भाग लिया था। इस सुधार के फलस्वरूप मतदाताग्रों की संख्या दुगुनी हो गयी ग्रौर कुशल मज़दूरों के एक भाग को मताधिकार प्राप्त हुग्रा। – पृ० ५८

[60] **व्हिग** – इंगलैंड की एक राजनीतिक पार्टी, जो १७वीं शताब्दी के नवें दशक के आरंभ में स्थापित हुई थी, शाही सत्ता को सीमित करने के लिए सचेष्ट पूंजीवादी अभिजातों तथा बड़े बड़े व्यापारी तथा वित्तीय पूंजीपतियों के हितों को अभिव्यक्त करती थी। १६ वीं दशाब्दी के छठे दशक में, जब पूंजीपति वर्ग के अन्य दलों के साथ मिल कर व्हिगों ने एक नयी पार्टी, लिबरल पार्टी, बनायी, तो पृथक् पार्टी के रूप में व्हिग पार्टी का अस्तित्व समाप्त हो गया। – पृ० ५६

[61] **टोरी** – इंगलैंड की एक राजनीतिक पार्टी, जिसकी स्थापना १७वीं शताब्दी के अंत में की गई थी। यह पार्टी अभिजातीय सामंतों तथा चर्च के उच्चाधिकारियों के हितों के लिये लड़ती थी, पुरानी सामन्तीं परम्पराओं का समर्थन करती थी और उदारतावादी तथा प्रगतिशील मांगों का विरोध करती थी। १६वीं शताब्दी के मध्य काल में इसी पार्टी से कंज़रवेटिव पार्टी का विकास हुआ। – पृ० ६०

[62] Katheder-Socialism (प्रोफ़ेसरी समाजवाद) – उन्नीसवीं शताब्दी के अंतिम तीन दशकों में पूंजीवादी विचारधारा की एक प्रवृत्ति, जिसके प्रतिनिधि, अधिकांशतः जर्मन युनिवर्सिटियों के प्रोफ़ेसर, अपने आसनों (काथेडर) से समाजवाद के वेश में पूंजीवादी सुधारवाद का प्रचार किया करते थे (इसी लिए इस प्रवृत्ति को व्यंग्य से "काथेडर समाजवाद" कहा गया)। ए० वैगनर, जी० श्मोलर, एल० ब्रेन्तानो, डब्ल्यू० ज़ोम्बार्त आदि का दावा था कि राज्य एक वर्गोपरि संस्था है, जो विरोधी वर्गों को संयोजित कर सकती है और पूंजीपतियों के स्वार्थों पर आघात किये बिना धीरे धीरे समाजवाद की स्थापना कर सकती है। इन लोगों का उद्देश्य यह था कि बीमारी और दुर्घटना के बीमे की व्यवस्था कर और फ़ैक्टरी क़ानूनों को पास कराके ग़रीबों की हालत को सुधारा जाये। काथेडर-समाजवादियों की राय थी कि सुसंगठित ट्रेड-यूनियन होने पर मज़दूर वर्ग के राजनीतिक संघर्ष और उसकी राजनीतिक पार्टी की कोई ज़रूरत नहीं रहती। यह प्रवृत्ति विचारधारा के क्षेत्र में संशोधनवाद की पूर्वगामी थी। – पृ० ६०

[63] **कर्मकांड** – आंग्ल चर्च में कर्मकांड की प्रवृत्ति सबसे पहले १६वीं शताब्दी के चौथे दशक में उभरी। कर्मकांडियों ने आंग्ल चर्च में कैथोलिक

कर्मकांड तथा कतिपय कैथोलिक जड़सूत्रों को पुन:स्थापित करने के लिए आंदोलन किया।—पृ० ६०

[64] यहां इशारा लंदन के पूर्वी भाग की ओर है, जहां मज़दूर तथा ग़रीब लोग रहते हैं।—पृ० ६२

[65] एंगेल्स ने यह निष्कर्ष कि समुन्नत पूंजीवादी देशों में सर्वहारा क्रांति की एकसाथ विजय संभव है और फलत: अकेले एक देश में सर्वहारा क्रांति की विजय असंभव है, सबसे पहले १८४७ में अपनी रचना, 'कम्युनिज़्म के सिद्धांत' में सूत्रबद्ध किया था। यह निष्कर्ष इजारेदार पूंजीवाद के पहले के समूचे युग के लिए वैध था। इजारेदार पूंजीवाद के युग की नई ऐतिहासिक अवस्थाओं में, लेनिन ने इस नियम के आधार पर कि साम्राज्यवाद के युग में पूंजीवाद का आर्थिक तथा राजनीतिक विकास असम रूप से होता है (उन्होंने इस नियम को पहले ही सूत्रबद्ध कर लिया था), एक नया निष्कर्ष स्थापित किया। वह यह कि समाजवादी क्रांति कतिपय देशों में एकसाथ एक ही समय में, अथवा अकेले एक देश में भी बख़ूबी विजयी हो सकती है, कि सभी देशों में या बहुसंख्यक देशों में समाजवादी क्रांति की समकालिक विजय असंभव है। लेनिन ने यह निष्कर्ष पहले पहल अपने लेख 'यूरोप के संयुक्त राज्य का नारा' (१९१५) में सूत्रबद्ध किया था।—पृ० ६३

[66] जर्मनी में **समाजवादियों के विरुद्ध असाधारण क़ानून** २१ अक्तूबर १८७८ को लागू किया गया था। इस क़ानून द्वारा समाजवादी-जनवादी पार्टी के सभी संगठनों, मज़दूरों के जन-संगठनों और प्रकाशनों पर रोक लगा दी गई, समाजवादी प्रकाशनों को ग़ैर-क़ानूनी क़रार दिया गया और समाजवादी-जनवादियों का दमन किया गया। मज़दूर जन-आन्दोलन के दबाव के कारण १ अक्तूबर १८९० को यह क़ानून रद्द कर दिया गया।—पृ० ६५

[67] अपने प्रसिद्ध ग्रंथ *«Du Contract social»* ('सामाजिक समझौता') में रूसो ने जो सिद्धांत प्रतिपादित किया उसके अनुसार आदिम समाज में लोग नैसर्गिक अवस्था में रहते थे और उनके बीच असमानता न थी। निजी सम्पत्ति के आविर्भाव तथा भौतिक असमानता की वृद्धि के कारण लोगों ने नैसर्गिक अवस्था से नागरिक अवस्था में संक्रमण किया; इसी के कारण सामाजिक समझौते पर आधारित राज्य की स्थापना हुई। परंतु

वाद में राजनीतिक असमानता की और अधिक वृद्धि के कारण यह सामाजिक समझौता टूट गया और एक नये अधिकारहीन वर्ग का आविर्भाव हुआ। रूसो का तर्क था कि यह अवस्था एक नये सामाजिक समझौते पर आधारित युक्तिसंगत राज्य द्वारा ही उन्मूलित की जा सकती है। –पृ० ६६

68 **अनैबैप्टिस्ट** – एक ईसाई सम्प्रदाय के सदस्य जिनका मत था कि बपतिस्मा वयस्कों को ही दी जा सकती है, इसलिये जिन लोगों को बपतिस्मा शैशवकाल में दी गयी है उनको दोबारा बपतिस्मा दी जानी चाहिये। –पृ० ६६

69 यहां एंगेल्स का इशारा "सच्चे लैवेलर्सों" (समकारियों) अथवा "डीग्गेरों (खननकारियों) की ओर है, जो उग्र वामपंथी शक्तियों का प्रतिनिधित्व करते थे। ये लोग १७वीं शताब्दी में अंग्रेज़ी क्रांति के काल में सक्रिय थे और शहर तथा गांव की जनता के ग़रीब तबक़ों के हितों को व्यक्त करते थे। उन्होंने भूमि के निजी स्वामित्व के उन्मूलन की मांग की और आदिम समतामूलक कम्युनिज़्म के विचारों का प्रचार किया तथा साझे की ज़मीनों पर सामूहिक खेती के द्वारा उन्हें कार्यान्वित करने की कोशिश की। –पृ० ६६

70 यहां एंगेल्स का इशारा काल्पनिक कम्युनिज़्म के प्रमुख प्रतिनिधियों की रचनाओं की ओर है; ये हैं टामस मोर की रचना 'यूटोपिया' और टोमासो कैम्पानेला की 'सूर्यलोक'। –पृ० ६६

71 **डाइरेक्टरेट** – १७९५ – १७९९ का फ़्रांसीसी निर्देशक मण्डल। इस मूर्द्धन्य कार्यकारी निकाय में पांच निर्देशक (डाइरेक्टर) होते थे, जिनमें से एक का प्रति वर्ष पुनर्निर्वाचन होता था। यह संस्था जनवादी आंदोलन का विरोध करती थी, उसके ख़िलाफ़ आतंक और डंडाराज का समर्थन करती थी तथा बड़े पूंजीपति वर्ग के हितों की हिमायत करती थी। –पृ० ६८

72 यहां इशारा १८वीं शताब्दी की फ़्रांसीसी क्रांति के मशहूर नारे, "स्वतंत्रता, समानता और बंधुत्व" की ओर है। –पृ० ६८

73 न्यू लेनार्क (New Lanark) – स्काटलैंड के लेनार्क नामक नगर के निकट एक सूती कताई मिल, जिसे एक छोटी-सी बस्ती के साथ १७८४ में खड़ा किया गया था। –पृ० ६९

[74] **तृतीय श्रेणी** – सामन्ती फ़्रांस में विशेषाधिकारहीन वर्ग जिनपर टैक्स लगाये जा सकते थे (किसान, व्यापारी, दस्तकार, और बाद में पूंजीपति)। इस तृतीय श्रेणी की अवधारणा ने फ़्रांसीसी क्रांति के पूर्व विशेष महत्त्व प्राप्त कर लिया, क्योंकि पूंजीपति वर्ग को जनता के समर्थन की अपेक्षा थी और उसने विशेषाधिकारसम्पन्न श्रेणियों, अर्थात् अभिजात वर्ग और पादरियों के ख़िलाफ़ एक अभिन्न "तृतीय श्रेणी" स्थापित करने के लिए अपने गिर्द जनता को एकजुट किया। – पृ० ७०

[75] **शतवासरीय काल** – ऐल्बा द्वीप में निर्वासन से २० मार्च १८१५ को पेरिस लौटने के दिन से उसी वर्ष २२ जून को दूसरी बार राज्यत्याग तक की संक्षिप्त अवधि, जब नेपोलियन का साम्राज्य अस्थायी रूप से पुनःस्थापित हुआ था। – पृ० ७३

[76] **वाटरलू** – ब्रसेल्स के निकट एक स्थान जहां १८१५ में नेपोलियन वेलिंगटन की कमान में आंग्ल-डच सेनाओं तथा ब्लूहर की कमान में प्रशियाई सेना द्वारा अंतिम रूप से पराजित हुआ। – पृ० ७३

[77] **ग्रेट ब्रिटेन और आयरलैंड के कारख़ानों का विशाल, राष्ट्रीय संयोजित संघ** – यह संघ लंदन में अक्तूबर १८३३ में रॉबर्ट ओवेन की अध्यक्षता में हुई सहकारी समितियों तथा ट्रेड-यूनियनों की एक कांग्रेस में औपचारिक रूप से स्थापित किया गया। पूंजीवादी राज्य तथा समाज के प्रबल विरोध के कारण अगस्त १८३४ में संघ को भंग कर दिया गया। – पृ० ७९

[78] यहां एंगेल्स का इशारा इंगलैंड के विभिन्न नगरों में ओवेनपंथी सहकारी समितियों द्वारा स्थापित उन बाज़ारों की ओर है जो श्रम की उपज के उचित विनिमय के लिए बाज़ार कहे जाते थे। इन बाज़ारों में श्रम की उपजों के एवज़ में काग़ज़ी मुद्रा दी जाती थी, जिसका यूनिट श्रम-काल के एक घंटे के मानक द्वारा निश्चित होता था। परंतु ये बाज़ार बहुत जल्द दिवालिया हो गये। – पृ० ७९

[79] १८४८-१८४९ की क्रांति के दौरान प्रूदों ने एक ऐसे विशेष बैंक को स्थापित करने की कोशिश की, जो मुद्रा के माध्यम के बिना छोटे उत्पादकों के मालों का विनिमय संपन्न कर सके और मज़दूरों को निर्बाध उधार दे सके। यह बैंक, Banque du peuple (जनता का बैंक) ३१ जनवरी

१८४६ को पेरिस में स्थापित हुआ और क़रीब दो महीने चला। शुरू अप्रैल १८४६ में वह बंद कर दिया गया। चालू होने के पहले से ही उसकी असफलता अवश्यंभावी थी। – पृ० ७६

[80] यहां इशारा तीसरी शताब्दी ई० पू० से लेकर ईसवी सन् की सातवीं शताब्दी तक के काल की ओर है जो इतिहास में मिस्र के शहर अलेक्ज़ेन्ड्रिया, जो उस समय अंतर्राष्ट्रीय व्यापार का एक बड़ा केंद्र था, के नाम पर अलेक्ज़ेन्ड्रियाई काल कहलाया। इस काल में गणित, यांत्रिकी, भूगोल, खगोल विज्ञान तथा शरीर-रचना विज्ञान जैसे कितने ही विज्ञानों के क्षेत्र में द्रुत प्रगति हुई। – पृ० ८२

[81] यहां इशारा उन महान् खोजों की ओर है जो १५ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध से लेकर १७ वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध तक के काल में हुईं और जिनमें सबसे महत्त्वपूर्ण अमरीका और आस्ट्रेलिया की खोज और अफ़्रीका से घूम कर भारत पहुंचने के समुद्री मार्ग की खोज थी। इन महान् भौगोलिक खोजों ने सामंतवाद के पतन में योगदान किया और पश्चिमी यूरोप में पूंजीवादी संबंधों के आविर्भाव को त्वरित किया। – पृ० ६८

[82] यहां इशारा उन युद्धों की ओर है जो १७वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध से १८वीं शताब्दी के आरंभ तक के काल में लड़े गये, और जिनमें एक ओर फ़्रांस के नेतृत्व में यूरोपीय शक्तियों के संश्रयों और दूसरी ओर हालैंड तथा बाद में इंगलैंड ने भाग लिया। इन युद्धों का आधारभूत कारण प्रादेशिक विस्तार और यूरोप में राजनीतिक तथा आर्थिक नेतृत्व स्थापित करने की पूंजीपति वर्ग तथा अभिजात वर्ग की, विशेषतः फ़्रांस के इन वर्गों की, चेष्टा थी। इस काल में "व्यापारिक युद्धों" का जो सिलसिला चला उसकी परिणति स्पेनी उत्तराधिकार युद्ध (१७०१–१७१४) में हुई। इस युद्ध में फ़्रांस की पराजय हुई, उसकी आर्थिक और सैनिक स्थिति अत्यंत दुर्बल हो गयी और वह अपने विस्तृत औपनिवेशिक प्रदेशों से हाथ धो बैठा। – पृ० ६८

[83] Seehandlung (समुद्री व्यापार) – प्रशा की एक व्यापार और ऋण संस्था जो १७७२ में स्थापित की गयी थी। इसे महत्त्वपूर्ण सरकारी विशेषाधिकार प्राप्त थे और यह प्रशा की सरकार को बड़ी बड़ी रक़में बतौर क़र्ज़े के देती थी। – पृ० १०५

[84] «*Vorwärts*» ('आगे बढ़ो!') – एक जर्मन अर्द्ध-साप्ताहिक समाचारपत्र जो जनवरी १८४४ से दिसंबर १८४४ तक निकलता रहा और जिसके लिए मार्क्स और एंगेल्स लिखा करते थे। – पृ० ११७

[85] **अंतर्राष्ट्रीय मज़दूर संघ** (पहला इन्टरनेशनल) – सर्वहारा वर्ग का पहला अंतर्राष्ट्रीय संगठन (१८६४–१८७६), जिसका निर्देशन मार्क्स और एंगेल्स करते थे। इसने प्रमुख पूंजीवादी देशों के आगे बढ़े हुए मज़दूरों के बीच वैज्ञानिक समाजवाद के विचारों का प्रचार किया और "पूंजी पर क्रांतिकारी प्रहार की तैयारी के लिये मज़दूरों के एक अंतर्राष्ट्रीय संगठन की बुनियाद रखी" (व्ला० इ० लेनिन)। – पृ० ११७

[86] एंगेल्स ने अपना लेख 'कम्युनिस्ट लीग के इतिहास के विषय में' मार्क्स के पैंफ़लेट 'कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे के बारे में रहस्योद्घाटन' के जर्मन संस्करण (१८८५) की भूमिका के रूप में लिखा था। जिस काल में असाधारण क़ानून जारी था, उसमें जर्मनी के मज़दूर वर्ग के लिए यह ज़रूरी था कि वह १८४६–१८५२ में प्रतिक्रिया के हमले के दौरान प्राप्त क्रांतिकारी अनुभव से परिचित हो। इसी कारण एंगेल्स ने मार्क्स के पैंफ़लेट को फिर से छपवाना ज़रूरी समझा।

इस लेख में एंगेल्स ने अंतर्राष्ट्रीय मज़दूर आंदोलन में पहले अंतर्राष्ट्रीय मज़दूर संगठन की, जिसने इतिहास में पहली बार वैज्ञानिक कम्युनिज़्म को इस आंदोलन का सैद्धांतिक लक्ष्य घोषित किया, ऐतिहासिक भूमिका और स्थान को स्पष्ट किया। सर्वहारा पार्टी की स्थापना के संघर्ष में एक महत्त्वपूर्ण मंजिल की परिचायक कम्युनिस्ट लीग के उदाहरण को अपना आधार बनाते हुए एंगेल्स ने यह प्रमाणित किया कि विभिन्न संकीर्णतावादी प्रवृत्तियों के ऊपर मार्क्सवाद की विजय का कारण यह है कि वह शुरू से ही सर्वहारा के क्रांतिकारी संघर्ष की सभी आवश्यकताओं को प्रतिबिंबित करने में समर्थ रहा है और यह भी कि यह सिद्धांत क्रांतिकारी संघर्ष का अविभाज्य अंग है। – पृ० ११६

[87] **बाब्योफ़वाद** – कल्पनावादी, समतावादी कम्युनिज़्म का सिद्धांत, जिसे १८वीं शताब्दी के फ़्रांसीसी क्रांतिकारी ग्राक्ख बाब्योफ़ और उनके अनुयायिओं ने प्रतिपादित किया था। – पृ० १२०

[88] Société des Saisons (ऋतु-समाज) – एक जनतंत्रवादी, समाजवादी षड्यंत्रकारी संगठन, जो ब्लांकी तथा ए० बार्बी के नेतृत्व में १८३७ से १८३९ तक चलता रहा।

पेरिस में १२ मई १८३९ का विद्रोह, जिसमें क्रांतिकारी मजदूरों ने महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा की, इस समाज द्वारा ही संगठित किया गया था। विद्रोह को जनसाधारण का समर्थन प्राप्त नहीं हुआ और उसे सरकारी सेना तथा राष्ट्रीय गार्ड ने परास्त कर दिया। – पृ० १२०

[89] यहां इशारा जर्मन जनवादियों के घरेलू मोर्चे पर प्रतिक्रिया के ख़िलाफ़ संघर्ष की एक घटना की ओर है। ३ अप्रैल १८३३ को उग्रवादियों के एक दल ने सत्ता पर अधिकार करने तथा जर्मनी में जनतंत्र की घोषणा करने के प्रयत्न में फ़्रैंकफ़ुर्ट-ऑन-मेन में संघीय सभा के ख़िलाफ़ प्रदर्शन किया, जो ठीक से संगठित न होने के कारण जर्मन सेना द्वारा कुचल दिया गया। – पृ० १२१

[90] फ़रवरी १८३४ में इटली के पूंजीवादी-जनवादी नेता जुज़ेप्पे माज़्ज़िनी ने, १८३१ में अपने द्वारा संस्थापित "तरुण इटली" नामक संस्था के तथा क्रांतिकारी उत्प्रवासियों के कई दलों के समर्थन से स्विट्ज़रलैंड से सैवोय तक एक अभियान-मार्च संगठित किया। इन लोगों का उद्देश्य इटली की एकता के नाम पर जन-विद्रोह शुरू करना और स्वतंत्र पूंजीवादी जनतंत्र की घोषणा करना था। सैवोय में दाख़िल हुई टुकड़ी प्येमां के सैनिकों द्वारा छिन्न-भिन्न कर दी गई। – पृ० १२१

[91] "डिमागोग" (नारेबाज) – जर्मनी में १९वीं शताब्दी के तीसरे दशक में यह शब्द जर्मन बुद्धिजीवियों के बीच विरोध आंदोलन में भाग लेने वालों के लिये प्रयुक्त हुआ। इन लोगों ने जर्मन राज्यों की प्रतिक्रियावादी राजनीतिक व्यवस्था का खुलकर विरोध तथा जर्मनी के एकीकरण का समर्थन किया। अधिकारियों ने "नारेबाज़ों" का निर्मम दमन किया। – पृ० १२१

[92] यहां इशारा "जर्मन मजदूरों के लंदन शिक्षा संघ" की ओर है, जिसे कार्ल शापर, जोज़ेफ़ मोल तथा "न्यायप्रियों की लीग" के अन्य नेताओं ने १८४० में स्थापित किया था। १८४९ – १८५० में मार्क्स और एंगेल्स ने इस संघ के क्रियाकलाप में सक्रिय भाग लिया। परंतु १७ सितंबर १८५० को मार्क्स, एंगेल्स और उनके अनुयायिओं ने समाज से संबंध-विच्छेद कर

लिया, क्योंकि उसके सदस्यों की एक बड़ी संख्या ने विलिख़-शापर के संकीर्णतावादी तथा जोखोंबाज़ दल का पक्ष लिया था। १८६४ में इंटरनेशनल की स्थापना होने पर यह संघ लंदन में अंतर्राष्ट्रीय मज़दूर संघ की जर्मन शाखा बन गया। लंदन शिक्षा संघ का अस्तित्व १६१८ तक क़ायम रहा जब उसे ब्रिटिश सरकार ने बंद कर दिया।–पृ० १२२

[93] यहां इशारा फ़्रांस की १८४८ की फ़रवरी क्रांति की ओर है।–पृ० १२७

[94] «*The Northern Star*»–१८३७ में स्थापित एक अंग्रेज़ी साप्ताहिक, जो चार्टिस्ट आंदोलन का मुखपत्र था। १८४४ तक वह लीड्स से निकलता रहा और फिर नवम्बर १८४४ से १८५२ तक लंदन से। एफ़० ओ'कोनर उसके संस्थापक तथा संपादक थे। हार्नी भी इस पत्र के कर्मचारियों में थे। १८४३ और १८५० के बीच इसमें एंगेल्स के लेख निकला करते थे।–पृ० १२७

[95] **जनवादी समाज**–१८४७ की पतझड़ में ब्रसेल्स में स्थापित इस समाज के सदस्य सर्वहारा क्रांतिकारियों, मुख्यतः जर्मनी के सर्वहारा क्रांतिकारी उत्प्रवासियों, और पूंजीवादी तथा निम्न-पूंजीवादी जनवादियों की प्रगतिशील श्रेणियों के बीच से आते थे। मार्क्स और एंगेल्स ने इस समाज की स्थापना में सक्रिय भाग लिया था। १५ नवंबर १८४७ को मार्क्स इसके उपाध्यक्ष चुने गये; इसके अध्यक्ष बेलजियम के जनवादी एल० जोट्रान थे। मार्क्स के क्रियाकलाप के फलस्वरूप ब्रसेल्स जनवादी समाज अंतर्राष्ट्रीय जनवादी आंदोलन का एक महत्त्वपूर्ण केन्द्र बन गया। शुरू मार्च १८४८ में मार्क्स के बेलजियम से निर्वासित होने तथा बेलजियाई अधिकारियों द्वारा समाज के सबसे क्रांतिकारी तत्त्वों का दमन किये जाने के बाद, इसके क्रियाकलाप का स्वरूप अधिक सीमित, शुद्धतः स्थानीय रह गया और १८४६ में इसका अस्तित्व ही समाप्त हो गया।–पृ० १२७

[96] यहां इशारा उन निम्न-पूंजीवादी जनतंत्रवादी जनवादियों तथा निम्न-पूंजीवादी समाजवादियों की ओर है, जो फ़्रांसीसी समाचारपत्र, «*La Réforme*» ('सुधार') की नीति पर चलते थे। ये लोग जनतंत्र की स्थापना का तथा जनवादी और सामाजिक सुधारों का समर्थन करते थे।–पृ० १२७

[97] «*Der Volks-Tribun*» ('जन-प्रवक्ता') – जर्मन "सच्चे समाजवादियों" द्वारा स्थापित न्यूयार्क का एक साप्ताहिक, जो ५ जनवरी १८४६ से ३१ दिसंबर १८४६ तक निकलता रहा। – पृ० १२८

[98] **'जर्मनी में कम्युनिस्ट पार्टी की मांगें'** – मार्क्स और एंगेल्स द्वारा पेरिस में २१ मार्च और २९ मार्च १८४८ के बीच लिखा गया एक परचा, जो जर्मन क्रांति में कम्युनिस्ट लीग का राजनीतिक कार्यक्रम था। लीग के जो सदस्य स्वदेश लौट रहे थे उनके हाथ में यह नीति संबंधी दस्तावेज़ दे दी गयी। क्रांति के दौरान मार्क्स, एंगेल्स और उनके समर्थकों ने इस दस्तावेज़ का जनता के बीच प्रचार किया। – पृ० १३२

[99] यहां इशारा जर्मन मज़दूर क्लब की ओर है जो पेरिस में कम्युनिस्ट लीग की पेशक़दमी पर ८-९ मार्च १८४८ को खोला गया। इस क्लब में मार्क्स ने नेतृत्वकारी भूमिका अदा की। क्लब का उद्देश्य पेरिस में उत्प्रवासी जर्मन मज़दूरों की सफ़ों को एकजुट और सुदृढ़ करना और उन्हें यह समझाना था कि आसन्न पूंजीवादी-जनवादी क्रांति में सर्वहारा वर्ग की कार्यनीति क्या होनी चाहिए। – पृ० १३४

[100] यहां इशारा अखिल जर्मन राष्ट्रीय सभा के उग्र वाम पक्ष की ओर है जो मुख्यत: निम्न-पूंजीपति वर्ग के हितों का प्रतिनिधित्व करता था, परन्तु जिसे जर्मन मज़दूरों के एक भाग का भी समर्थन प्राप्त था। १८४८-१८४९ की क्रांति के दौरान राष्ट्रीय सभा का अधिवेशन फ़्रैंकफ़ुर्ट-ऑन-मेन में होता रहा। राष्ट्रीय सभा का मुख्य काम जर्मनी की राजनीतिक विच्छिन्नता को दूर करके एक सामान्य संविधान तैयार करना था। परन्तु अपने उदारतावादी बहुमत की बुज़दिली और ढुलमुलपन की वजह से राष्ट्रीय सभा सत्ता-सूत्र अपने हाथों में न ले सकी और जर्मन क्रान्ति के प्रमुख प्रश्नों के संबंध में दृढ़ स्थिति ग्रहण करने में असमर्थ रही। ३० मई १८४९ को राष्ट्रीय सभा को स्टुटगार्ट में स्थानान्तरित होना पड़ा। १८ जून १८४९ को वह सैन्य बल द्वारा भंग कर दी गई। – पृ० १३५

[101] मार्क्स की रचना 'कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे के बारे में रहस्योद्घाटन' के १८८५ के संस्करण में, जिसमें एंगेल्स का प्रस्तुत लेख भूमिका के रूप में दिया गया है, उन्होंने पूरक सामग्री के रूप में कुछ परिशिष्ट भी शामिल किये,

जिनमें कम्युनिस्ट लीग के नाम केन्द्रीय समिति की मार्च और जून १८५० की चिट्ठियां भी थीं। – पृ० १३७

[102] **प्रगतिवादी** – जून १८६१ में स्थापित प्रशा की पूंजीवादी प्रगतिवादी पार्टी के प्रतिनिधि। इस पार्टी की मांग थी कि जर्मनी प्रशा के नेतृत्व में एकताबद्ध किया जाये, एक अखिल जर्मन संसद बुलायी जाये और प्रतिनिधि सदन के प्रति उत्तरदायी एक प्रबल उदारतावादी मंत्रिमंडल स्थापित किया जाये। १८६६ में पार्टी का दक्षिण पक्ष उससे अलग हो गया, उसने राष्ट्रीय उदारतावादी पार्टी की स्थापना की और उसने बिस्मार्क के आगे आत्मसमर्पण कर दिया। राष्ट्रीय उदारतावादियों के विपरीत, प्रगतिवादी १८७१ में जर्मनी के एकीकरण के बाद भी विरोध पक्ष की भूमिका अदा करते रहे, परंतु यह भूमिका ज़बानी जमाख़र्च से आगे न जा सकी। मज़दूर वर्ग के भय तथा समाजवादी आंदोलन के प्रति शत्रुतावश प्रगतिवादी पार्टी ने जर्मनी की अर्द्ध-निरंकुश अवस्थाओं में प्रशियाई ज़मींदारों के शासन के साथ सुलह-मसालहत कर ली। पार्टी के नेताओं का ढुलमुल रवैया यह ज़ाहिर करता था कि जिस व्यापारी पूंजीपति वर्ग, छोटे उद्योगपतियों और दस्तकारों का उन्होंने भरोसा किया था वे कितने नापाएदार थे। १८८४ में प्रगतिवादियों ने राष्ट्रीय उदारतावादियों के वामपक्ष के साथ मिलकर जर्मन आज़ादख़याल पार्टी की स्थापना की। – पृ० १४०

[103] Sonderbund (पृथक् संघ) – एक विद्रुपात्मक नाम जो मार्क्स और एंगेल्स ने विलिख़ – शापर के संकीर्णतावादी तथा जोखोंबाज़ दल को दिया। यह नाम उन्हें १९वीं शताब्दी के पांचवें दशक में स्विट्ज़रलैंड के प्रतिक्रियावादी कैथोलिक कैंटनों (ज़िलों) के पृथक् संघ के नमूने पर दिया गया था। इस दल ने, जो फूट पड़ने के बाद कम्युनिस्ट लीग से अलग हो गया, अपना अलग संगठन बनाया जिसकी अपनी केंद्रीय समिति थी। अपने क्रियाकलाप के सिलसिले में उसने प्रशा की पुलिस को जर्मनी में कम्युनिस्ट लीग की ग़ैरक़ानूनी शाखाओं का सुराग़ लगाने में मदद पहुंचायी और १८५२ में कोलोन में कम्युनिस्ट लीग के प्रमुख नेताओं पर चलाये गये मुक़दमे में उनके ख़िलाफ़ सबूत गढ़ने के लिए उसे मसाला दिया। – पृ० १४१

[104] **'परिवार, निजी संपत्ति और राज्य की उत्पत्ति'** – मार्क्सवाद का एक आधारभूत ग्रंथ, जो मानव-विकास की प्रारंभिक अवस्थाओं में मानवजाति के

इतिहास का विश्लेषण करता है, आदिम सामुदायिक व्यवस्था के विघटन की तथा निजी संपत्ति पर आधारित वर्ग-समाज की स्थापना की प्रक्रिया को उद्घाटित करता है, इस वर्ग-समाज के सामान्य लक्षणों की रूपरेखा प्रस्तुत करता है, भिन्न भिन्न सामाजिक-आर्थिक व्यवस्थाओं में पारिवारिक संबंधों की विशेषताओं की व्याख्या करता है, राज्य के मूल तथा सारतत्त्व को प्रत्यक्ष करता है और वर्गहीन कम्युनिस्ट समाज की अंतिम विजय के साथ उसके विलोपन की ऐतिहासिक अनिवार्यता को प्रमाणित करता है।

एंगेल्स ने यह पुस्तक १८८४ में मार्च के अंत से लेकर मई के अंत तक दो महीनों में लिखी थी। मार्क्स के पांडुलेखों को छांटने के सिलसिले में एंगेल्स को ल्यूईस मौर्गन की पुस्तक, 'प्राचीन समाज' का मार्क्स का विस्तृत सारांश मिला, जो उन्होंने १८८०–१८८१ में लिखा था। इस में मार्क्स की बहुत सी आलोचनात्मक टिप्पणियां थीं, उनके अपने विश्लेषण के सूत्र थे तथा अन्य स्रोतों से ली गयी अतिरिक्त सामग्री भी थी। प्रगतिशील अमरीकी विद्वान की रचना के मार्क्स द्वारा प्रस्तुत इस सारांश का अध्ययन कर और यह अनुभव कर कि मौर्गन की पुस्तक उनकी और मार्क्स की इतिहास की भौतिकवादी समझ तथा आदिम समाज के उनके विश्लेषण की पुष्टि करती है, एंगेल्स ने इस विषय पर एक विशेष पुस्तक की रचना करना आवश्यक समझा। उन्होंने मार्क्स की टिप्पणियों और उनकी प्रस्थापनाओं का तथा मौर्गन की पुस्तक से प्राप्त तथ्य-सामग्री का व्यापक रूप से उपयोग किया। एंगेल्स की दृष्टि में उनकी यह रचना मार्क्स की अंतिम इच्छा और वसीयत की आंशिक पूर्ति थी। मौर्गन की पुस्तक पर कार्य करते समय एंगेल्स ने बहुत सी अतिरिक्त सामग्री का इस्तेमाल किया जो उन्हें यूनान और रोम, प्राचीन आयरलैंड, प्राचीन जर्मन लोगों आदि के इतिहास के अपने अध्ययन (देखिये एंगेल्स की रचनाएं, 'प्राचीन जर्मन लोगों का इतिहास', 'मार्क-समुदाय', 'फ़्रैंक काल') से प्राप्त हुई थी।

१८९० में आदिम समाज के बारे में प्रचुर सामग्री एकत्र कर लेने के बाद, एंगेल्स ने पुस्तक का नया, चतुर्थ संस्करण निकालने की तैयारी की। इस तैयारी के सिलसिले में अनुसंधान करते हुए उन्होंने आधुनिकतम साहित्य का, विशेषत: रूसी वैज्ञानिक म० म० कोवालेव्स्की की कृतियों का अध्ययन किया और पुस्तक के मूलपाठ में बहुत से परिवर्तन और संशोधन किये तथा काफ़ी नयी सामग्री जोड़ी, ख़ासकर परिवार वाले अध्याय में।

एंगेल्स की पुस्तक का चौथा संशोधित संस्करण स्टुटगार्ट में १८९१ के अंत के क़रीब निकला और फिर उसमें कोई तबदीलियां नहीं की गईं। – पृ० १४३

105 «Contemporanul» ('समकालीन') – समाजवादी प्रवृत्ति रखने वाली एक रूमानियाई पत्रिका जो यास्सी नगर से १८८१ – १८९० के काल में निकलती रही। – पृ० १४७

106 मगर – एक पुराना क़बीला, जो इस समय पश्चिमी नेपाल में बसनेवाली एक जाति है। – पृ० १५३

107 एंगेल्स ने संयुक्त राज्य अमरीका और कनाडा की यात्रा अगस्त – सितम्बर १८८८ में की थी। – पृ० १६०

108 **पुएब्लो** – उत्तरी अमरीका के इंडियन क़बीलों का एक समूह ; ये क़बीले, जिनका इतिहास एक और जिनकी संस्कृति भी एक रही है, न्यू-मैक्सिको (इस समय संयुक्त राज्य अमरीका का दक्षिण-पश्चिमी भाग तथा उत्तर मैक्सिको) में बसते थे। इस प्रदेश में आनेवाले स्पेनी आबादकारों ने इन इंडियनों और उनके गांवों को "पुएब्लो" कहना शुरू किया (जिसका अर्थ स्पेनी भाषा में जाति, समुदाय, गांव है), और इस तरह उनका नाम "पुएब्लो" पड़ गया। पुएब्लो लोग बड़े बड़े पांच-छः मंज़िला सामुदायिक घरों में रहा करते थे। हर घर छोटी-मोटी गढ़ी जैसा होता था और उसमें लगभग एक हज़ार आदमी – पूरा का पूरा समुदाय – रहते थे। – पृ० १६७

109 यहां इशारा मध्य एशिया की नदियों – आमू-दरिया और सीर-दरिया – के प्राचीन नामों की ओर है। – पृ० १६७

110 **नौर्मन** – उत्तरी यूरोप में बसने वाले स्कैंडिनेवियाई क़बीले। मध्य युग के प्रारंभिक काल में यह नाम सामान्यतः उन क़बीलों के लिए प्रयुक्त होता था जो आजकल की नार्वेई, स्वीडेनी और डेन जातियों के पूर्वगामी थे।

**वाइकिंग** – स्कैंडिनेवियाई समुद्री डाकू और समुद्र यात्री, जो यूरोपीय देशों के तटवर्त्ती प्रदेशों पर लूटमार के लिए छापा मारा करते थे और ८वीं से ११वीं शताब्दी तक के काल में उत्तरी अटलांटिक महासागर पार कर अमरीका तक भी धावा मारते थे। – पृ० १६९

111 **कैरीबियन** – दक्षिणी अमरीका के उत्तरी भाग में – उत्तरी तथा मध्य ब्राज़िल, और वेनेजुएला, गाइना तथा कोलम्बिया के साथ लगे हुए इलाक़ों में – बसने वाले इंडियन क़बीलों का एक समूह। – पृ० १८०

112 मार्क्स का यह पत्र नष्ट हो गया है। एंगेल्स ने कार्ल काउत्स्की के नाम ११ अप्रैल, १८८४ के अपने पत्र में मार्क्स के इस पत्र का उल्लेख किया था। – पृ० १८२

113 यहां आर० वैगनर द्वारा रचित गीतिनाट्य 'निबेलुंगेनरिंग' के पाठ की ओर संकेत है। इस नाट्यमाला का विषय स्कैंडिनेवियाई महाकाव्य 'एड्डा' तथा जर्मन महाकाव्य 'निबेलुंगेनलीड' से लिया गया था। – पृ० १८२

114 **'एड्डा'** और **'ओगिस्द्रेका'** – स्कैंडिनेवियाई जनों की पुराणकथाओं और वीर-गाथाओं का एक संग्रह। – पृ० १८२

115 **"आसा"** और **"वाना"** – स्कैंडिनेवियाई पुराणकथाओं में देवताओं के दो समूह।

**'इंगलिंग वीर-गाथा'** – आइसलैंड के मध्ययुगीन कवि तथा वृत्तकार स्नोरी स्टुरलुसन की प्राचीन काल से लेकर १२वीं शताब्दी तक के नार्वेई राजाओं के बारे में लिखी पुस्तक की पहली गाथा। – पृ० १८२

116 यहां इशारा आस्ट्रेलिया के अधिकांश आदिवासी क़बीलों में पाये जानेवाले दो विशेष समूहों की ओर है, जिन में प्रत्येक के पुरुष एक निश्चित समूह की स्त्रियों के साथ विवाह कर सकते थे। हर क़बीले में ऐसे समूहों की संख्या चार से लेकर आठ तक होती थी। – पृ० १८७

117 **"शनि-महोत्सव"** – प्राचीन रोम में मध्य दिसंबर में लौनी के अवसर पर मनाया जानेवाला शनि-महोत्सव; महोत्सव में लोगों को यौन-संबंध तथा संभोग की पूर्ण स्वतंत्रता होती थी। अब यह शब्द स्वच्छंद रंगरेलियों और बदमस्तियों की व्यंजना के लिए प्रयुक्त होता है। – पृ० १९८

118 L. H. Morgan, *«Ancient Society»*, London, 1877 p.465—466. – पृ० २०६

[110] उपरोक्त पुस्तक, पृष्ठ ४७०। – पृ० २०७

[120] यहां इशारा म० म० कोवालेव्स्की की पुस्तक 'आदिम क़ानून, भाग १, गोत्र' (मास्को, १८८६) की ओर है। लेखक ने रूस में कुटुंब-समुदाय के बारे में ओर्शान्स्की द्वारा १८७५ में और येफ़िमेन्को द्वारा १८७८ में संग्रहीत तथ्य-सामग्री दी है। – पृ० २०८

[121] यारोस्लाव का **'प्राव्दा'** – प्राचीन रूस की विधि-संहिता, 'रूसी प्राव्दा' के पुराने पाठ में संहिता का पहला भाग। यह संहिता ११वीं और १२वीं शताब्दियों में उन परंपरागत नियमों के आधार पर तैयार की गयी थी जो अभी भी प्रचलित थे और जो तद्कालीन समाज के सामाजिक-आर्थिक संबंधों को प्रतिबिंबित करते थे।

**डाल्मेशियन क़ानून** – ये क़ानून पालिट्ज़ (डाल्मेशिया का एक भाग) में १५ वीं से १७ वीं शताब्दियों तक लागू रहे और पालिट्ज़-संविधि के नाम से जाने जाते थे। – पृ० २०९

[122] Calpullis – स्पेन द्वारा मैक्सिको-विजय के समय मैक्सिको के इंडियनों के कुटुंब-समुदाय, जिनके सदस्य एक ही पूर्वज के वंशज होते थे। हर समुदाय (calpulli) के पास अपनी सामूहिक ज़मीन होती थी, जो हस्तान्तरित या वारिसों के बीच बांटी न जा सकती थी। – पृ० २०९

[123] *«Das Ausland»* ('इतर देश') – एक जर्मन पत्रिका, जिसका विषय भूगोल, मानवजाति-वर्णना, और प्रकृतिविज्ञान था। वह १८२८ से १८९३ तक (१८७३ से स्टुटगार्ट से) प्रकाशित होती रही। – पृ० २०९

[124] यहां इशारा दीवानी क़ानून की धारा २३० की ओर है (देखिये टिप्पणी ४९)। – पृ० २१२

[125] **स्पार्टियेट**-प्राचीन स्पार्टा में नागरिकों का एक वर्ग जिसे पूरे नागरिक अधिकार प्राप्त थे।

**हीलोट** – प्राचीन स्पार्टा के अधिकारहीन निवासियों का एक वर्ग। ये लोग भूदास थे, जो भूमि के साथ संलग्न थे और स्पार्टा के ज़मींदारों को बेगार देने के लिए बाध्य थे। – पृ० २१४

[126] **एरिस्टोफ़ेनस** 'थेस्मोफ़ोरिया में स्त्रियां'। – पृ० २१४

[127] **हायरोड्यूलें** – प्राचीन यूनान तथा यूनानी उपनिवेशों की देवदासियां। अनेक स्थानों में, जैसे एशिया माइनर तथा कोरिन्थ में ये देवदासियां वेश्या-जीवन व्यतीत करती थीं। – पृ० २१७

[128] **टाइफ़ाली** – गोथों से मिलता-जुलता एक जर्मनीय क़बीला, जो तीसरी शताब्दी तक काला सागर के उत्तरी तट पर बस गया था और जिसे चौथी शताब्दी के उत्तरार्द्ध में हूणों ने वहां से निकाल दिया।

**हेरुली** – एक जर्मनीय क़बीला जो ईसवी सन् के पहले स्कैंडिनेवियाई प्रायद्वीप में बस गया था। तीसरी शताब्दी में इस क़बीले का एक भाग काला सागर के उत्तरी तट पर बस गया, परंतु बाद में उसे हूणों के आक्रमण के कारण वहां से भागना पड़ा। – पृ० २२१

[129] **'गुडरुन'** – १३वीं शताब्दी का जर्मन महाकाव्य। – पृ० २३१

[130] यहां इशारा १५१९ – १५२१ में स्पेनी उपनिवेशकों द्वारा मैक्सिको की विजय की ओर है। – पृ० २४७

[131] L.H. Morgan, «*Ancient Society*», London, 1877, p. 115. – पृ० २४८

[132] **"तटस्थ जातियां"** – एक सैनिक संश्रय, जिसे १७वीं शताब्दी में कुछ इंडियन क़बीलों ने स्थापित किया था। ये क़बीले इरोक्वा लोगों से मिलते-जुलते थे और इरी झील के उत्तरी तट पर रहते थे। फ़्रांसीसी उपनिवेशकों ने उनके लिए इस नाम का प्रयोग इसलिए किया कि ये लोग असली इरोक्वा क़बीले और हूरोन लोगों के बीच होने वाली लड़ाइयों में तटस्थ रहे। – पृ० २५५

[133] यहां इशारा १८७९–१८८७ के काल में ब्रिटिश उपनिवेशकों के ख़िलाफ़ ज़ुलू लोगों के राष्ट्रीय मुक्ति संघर्ष की ओर है।

सूडान की नुबियाई, अरब तथा अन्य जातियों ने १८८१ से १८८४ तक चलने वाले राष्ट्रीय मुक्ति संघर्ष में भाग लिया। मुसलमान उपदेशक और प्रचारक मुहम्मद अहमद के नेतृत्व में चलने वाले उनके विद्रोह की परिणति एक स्वतंत्र केंद्रीकृत राज्य की स्थापना में हुई। ब्रिटिश उपनिवेशकों ने १८९९ में ही कहीं जाकर सूडान पर क़ब्ज़ा किया। – पृ० २५५

134 यहां इशारा तथाकथित "मेटोइकाग्रों" या विदेशियों से है जो ऐतिका राज्य में स्थायी रूप से बस गये थे। वे ग़ुलाम तो न थे पर उन्हें एथेनी नागरिकों के पूर्ण अधिकार प्राप्त न थे। ये लोग मुख्यतः दस्तकारी का धंधा करते थे और उन्हें जिज़िया जैसा एक विशेष कर देना पड़ता था तथा विशेषाधिकारसंपन्न नागरिकों में किन्हीं को अपना "संरक्षक" मानना पड़ता था; इन "संरक्षकों" की मारफ़त ही वे सरकार से कोई दरख़ास्त कर सकते थे।–पृ० २८०

135 "**बारह पट्टिकाओं वाले क़ानून**" – रोमन विधि-संहिता, जो पेट्रीशियनों के ख़िलाफ़ प्लेबियनों के संघर्ष के फलस्वरूप पांचवीं शताब्दी ई० पू० के मध्य में सूत्रबद्ध की गयी थी। इस संहिता में हमें रोमन समाज का संपत्ति के अनुसार स्तरीकरण, दास-प्रथा के विकास तथा दासस्वामी-राज्य की स्थापना का एक प्रतिबिंब मिलता है। चूंकि यह संहिता बारह पट्टिकाओं पर खुदी हुई थी, इसलिए वह "बारह पट्टिकाओं वाले क़ानून" के नाम से जानी जाती है। –पृ० २८५

136 **प्युनिक युद्ध** – पश्चिमी भूमध्यसागर के क्षेत्र में प्रभुत्व तथा नये प्रदेशों और ग़ुलामों पर अधिकार के लिए दो सबसे बड़े दासस्वामी-राज्यों – रोम और कार्थेज के – बीच हुए युद्ध। दूसरे प्युनिक युद्ध (२१८–२०१ ई० पू०) की परिणति कार्थेज की घोर पराजय में हुई।–पृ० २८६

137 अंग्रेज़ों ने अंततः १२८३ में वेल्स को जीत लिया परंतु फिर भी उसने अपनी स्वायत्तता सुरक्षित रखी। वह १६वीं शताब्दी के मध्य में ही पूरी तरह इंगलैंड के अधीन हुआ।–पृ० २९७

138 १८६९–१८७० में एंगेल्स आयरलैंड के इतिहास के बारे में एक ग्रंथ की रचना कर रहे थे, परंतु वह उसे पूरा न कर सके। कैल्ट जाति के इतिहास के अध्ययन के सिलसिले में एंगेल्स ने वेल्स के प्राचीन क़ानूनों का विश्लेषण किया था।–पृ० २९८

139 एंगेल्स ने यह अंश «*Ancient Laws and Institutes of Wales*» शीर्षक पुस्तक से उद्धृत किया है। (खंड १, १८४१, पृ० ९३)।–पृ० २९९

140 एंगेल्स ने स्काटलैंड और आयरलैंड का दौरा सितम्बर १८९१ में किया था।—पृ० ३०१

141 १७४५–१७४६ में स्काटलैंड के पहाड़ी क़बीलों ने इंगलैंड और स्काटलैंड के सामंतों और पूंजीपतियों के ज़ोर-ज़ुल्म और बेदख़लियों से आजिज़ आ कर विद्रोह कर दिया। पहाड़ियों ने समाज की परंपरागत क़बायली व्यवस्था को क़ायम रखने के लिए संघर्ष किया। विद्रोह कुचल दिया गया और स्काटलैंड के पहाड़ी इलाक़ों की क़बायली व्यवस्था छिन्न-भिन्न कर दी गयी तथा भूमि के क़बायली स्वामित्व के अवशेष निश्चिह्न कर दिये गये। स्काटलैंड के किसान अधिकाधिक संख्या में अपनी ज़मीनों से बेदख़ल किये जाने लगे। क़बायली अदालती पंचायतें भंग कर दी गयीं और कई क़बायली रिवाजों पर रोक लगा दी गयी।—पृ० ३०१

142 L. H. Morgan, «*Ancient Society*», London, 1877, p. 357—358. —पृ० ३०२

143 **'एलामान्नी क़ानून'**—एलामान्नों के जर्मनीय क़बायली संघ के पंचायती क़ानून। ये क़बीले पांचवीं शताब्दी में आजकल के अल्सास, पूर्वी स्विट्ज़रलैंड और दक्षिण-पश्चिमी जर्मनी के इलाक़े में बस गये थे। एलामान्नी क़ानून की रचना छठी शताब्दी के अंत, सातवीं के आरंभ में तथा आठवीं शताब्दी में हुई थी। यहां एंगेल्स का इशारा 'एलामान्नी क़ानून' की ८१वीं (८४वीं) धारा की ओर है।—पृ० ३०३

144 **'हिल्डेब्रांड का गीत'**—एक वीरगाथा, जो आठवीं शताब्दी के प्राचीन जर्मनीय वीरकाव्य का एक नमूना है, जिसके कुछ छिटफुट अंश ही अवशिष्ट रह गये हैं।—पृ० ३०४

145 रोम के आधिपत्य के ख़िलाफ़ जर्मनीय और गालीय क़बीलों का विद्रोह ६९–७० ई० में (कुछ सूत्रों के अनुसार ६९–७१ ई० में) हुआ था। सिविलिस के नेतृत्व में यह विद्रोह रोमन साम्राज्य के गालीय और जर्मनीय क्षेत्रों के एक बड़े भाग में फैल गया और उसने यह ख़तरा पैदा कर दिया कि रोमन साम्राज्य इन इलाक़ों से हाथ धो बैठेगा। परंतु विद्रोहियों की हार हुई और उन्हें रोम के साथ समझौता करने पर विवश होना पड़ा।—पृ० ३०७

146 «Codex Laureshamensis» – लार्श मठ के अधिकार-पत्रों का एक संग्रह, जो १२ वीं शताब्दी में तैयार किया गया था। यह एक महत्त्वपूर्ण दस्तावेज़ है जिससे ८ वीं – ६ वीं शताब्दियों में किसानी और सामंती भूमि-संपत्ति व्यवस्था पर प्रकाश पड़ता है। – पृ० ३११

147 **आइबीरियन लोग** – प्राचीन काल में पिरेनियाई प्रायद्वीप के एक भाग, भूमध्य सागर के समीपस्थ द्वीपों और आधुनिक फ़्रांस के दक्षिण-पूर्वी भाग में बस जानेवाले क़बीलों का एक समूह।

**लाइगुरियन लोग** – प्राचीन काल में अपेन्निनियाई प्रायद्वीप के अधिकांश भाग में बसनेवाले क़बीलों का समूह। छठी शताब्दी ई० पू० में उन्हें प्रायद्वीप के उत्तर-पश्चिमी भाग में और गाल प्रदेश के तटवर्ती दक्षिण-पूर्वी भाग में खदेड़ दिया गया।

**नौरिक लोग** – ये प्राचीन रोमन साम्राज्य के नौरिक प्रांत (आज के स्टिरिया का और कारिन्थिया के एक भाग का क्षेत्र) के इलाक़े में बस गये थे। – पृ० ३१८

148 यहां इशारा **जर्मन राष्ट्र के पवित्र रोमन साम्राज्य** की ओर है। यह ६६२ ई० में स्थापित एक मध्ययुगीन साम्राज्य था, जिसमें जर्मनी का प्रदेश और इटली का भी एक भाग शामिल था। बाद में इसमें कुछ फ़्रांसीसी इलाक़े, बोहीमिया, आस्ट्रिया, नीदरलैंड, स्विट्ज़रलैंड तथा अन्य प्रदेश भी शामिल कर लिये गये। साम्राज्य केन्द्रीकृत राज्य न होकर सामंती रियासतों और स्वतंत्र नगरों का, जो सम्राट की सर्वोच्च सत्ता को मानते थे, एक शिथिल संघ था। १८०६ में, जब फ़्रांस के ख़िलाफ़ युद्ध में पराजय होने के बाद, हैब्सबर्ग राजवंश को पवित्र रोमन साम्राज्य के सम्राट के पद का परित्याग करना पड़ा, तो यह साम्राज्य छिन्न-भिन्न हो गया। – पृ० ३२१

149 **"बेनीफ़िस"** – वे ज़मीनें जो किसी सेवा के पुरस्कार में दी जाती थीं। पुरस्कार की यह प्रथा फ़्रैंक राज्य में ८वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में आम तौर पर प्रचलित थी। किसी सेवा के लिए, विशेष रूप से सैनिक सेवा के लिए, ज़मीनें (जिनके साथ भूदास भी होते थे) बतौर बेनीफ़िस के ज़िंदगी भर के लिए बख़्श दी जाती थीं। बेनीफ़िस की इस प्रथा ने सामंती वर्ग के, मुख्यतः छोटे और बिचले दर्जे के सामंतों के आविर्भाव को, किसानों के भूदासों में

रूपांतरण को और आश्रय-उपाश्रय के संबंधों तथा सामंती पदसोपान के विकास को बल दिया। बाद में ये बेनीफ़िसें पुश्तैनी जागीरें बना दी गयीं।—पृ० ३२४

[150] **ज़िलों के काउंट** (Gaugrafen)—फ़्रैंक राज्य में काउंटियों—ज़िलों—के प्रशासन के लिए नियुक्त शाही अफ़सर, जिन्हें मुक़दमे का फ़ैसला करने का अधिकार दिया गया था। ये लोग टैक्स वसूल करते थे और सैनिक अभियानों में सैनिक टुकड़ियों की कमान भी इनके हाथ में रहती थी। उन्हें अपनी सेवाओं के लिए ज़िले में वसूल हुई शाही आमदनी का एक-तिहाई भाग दिया जाता था और इनाम में जागीरें भी बख़्शी जाती थीं। विशेष रूप से ८७७ के बाद, जब इस पद को उत्तराधिकार द्वारा हस्तांतरणीय बना दिया गया, ये काउंट धीरे-धीरे शक्तिशाली मौरूसी ज़मींदार बनते गये।—पृ० ३२५

[151] Angariae—रोमन साम्राज्य के निवासियों द्वारा की जानेवाली अनिवार्य सेवायें। उन्हें राजकीय कार्यों के लिए घोड़ा, गाड़ी आदि की सप्लाई करनी पड़ती थी। कालांतर में ये सेवायें वृहत्तर पैमाने पर इस्तेमाल की जाने लगीं और जनता के लिए बोझ बन गयीं।—पृ० ३२६

[152] **सरपरस्ती** (commendation)—किसान या छोटे ज़मींदार का अपने को रक्षार्थ किसी प्रभुताशाली ज़मींदार के हाथों में सौंपना। सरपरस्ती निश्चित नियमों के अनुसार की जाती थी (जैसे सैनिक सेवा अर्पित करके, ठेके की जोत के बदले अपनी ज़मीन को हस्तांतरित करके)। किसानों के लिए, जो अक्सर ज़ोर-ज़बरदस्ती के ज़रिए ऐसा करने के लिए मजबूर किये जाते थे, इसका अर्थ था अपनी व्यक्तिगत स्वतंत्रता को खो बैठना; छोटे ज़मींदारों के लिए इसका अर्थ था बलशाली सामंती प्रभुओं का आश्रित हो जाना। सरपरस्ती की प्रथा, जो यूरोप में ८वीं और ९वीं शताब्दियों से खूब प्रचलित हुई, सामंती संबंधों के सुदृढ़ीकरण में सहायक सिद्ध हुई।—पृ० ३२७

[153] **हेस्टिंग्स**—वह स्थान जहां, १४ अक्तूबर १०६६ को नार्मंडी के ड्यूक विलियम ने आंग्ल-सैक्सन राजा हैरोल्ड को हराया था। आंग्ल-सैक्सन सैनिक संगठन में प्राचीन गोत्र-व्यवस्था के अवशेष मौजूद थे और उसके शस्त्रास्त्र भी पुराने-धराने ही थे। इस विजय के फलस्वरूप विलियम इंगलैंड का राजा बन गया और विलियम प्रथम विजेता कहलाया।—पृ० ३३६

[154] **डिथमार्शेन** – आजकल के श्लेज़विग-होल्स्टिन प्रदेश का दक्षिणी-पश्चिमी भाग, जहां प्राचीन काल में सैक्सन लोग रहा करते थे। आठवीं शताब्दी में उस पर कार्ल महान् ने क़ब्ज़ा कर लिया। बाद में वह विभिन्न धर्माधिकारियों और धर्मेतर सामंतों के हाथों में रहा। १२वीं शताब्दी के मध्य में डिथमार्शेन की जनता, जिसमें अधिकांश भूमिधर किसान थे, स्वतंत्रता प्राप्त करने लगी। १३वीं और १६वीं शताब्दियों के मध्य काल में वह वस्तुतः स्वतंत्रता का उपभोग करती थी। इस काल में डिथमार्शेन का समाज स्वशासी किसान समुदायों का, जो पुराने किसान-कुटुंबों पर आधारित थे, एक पुंज था। १४वीं शताब्दी तक सर्वोच्च सत्ता सभी स्वतंत्र भूमिधरों की एक सभा के हाथ में थी, बाद में वह तीन निर्वाचित मंडलों के हाथ में अंतरित हो गयी। १५५९ में डेन राजा फ़ेडरिक द्वितीय तथा होल्स्टिन के ड्यूक जोहान और अदोल्फ़ की सेनाओं ने डिथमार्शेन की जनता के प्रतिरोध को चूर कर दिया और यह प्रदेश विजेताओं के बीच बांट दिया गया। फिर भी यहां पंचायती राज और आंशिक स्वशासन १९वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध तक चलता रहा। – पृ० ३४५

[155]देखिये, हेगेल, «*Grundlinien der Philosophie des Rechts*» ('न्याय-दर्शन'), अनुच्छेद २५७ तथा ३६०। – पृ० ३४५

# नाम-निर्देशिका

(जन्म १८२०) – जर्मन वाणिज्य-लिपिक, कम्युनिस्ट लीग के सदस्य, कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे (१८५२) में फंसाये जाने वाले लोगों में एक। – १४१।

**एवरबेक, अगस्त हर्मन** (Everbeck, August Hermann) (१८१६–१८६०) – जर्मन चिकित्सक तथा लेखक, न्याय-संघ की पेरिस की शाखाओं के नेता; बाद में कम्युनिस्ट लीग के सदस्य, जिसे उन्होंने १८५० में छोड़ दिया। – १२८, १४०।

**एशनबाख़** (Eschenbach) – देखिये **वोल्फ़ाम फ़ॉन एशनबाख़** (Wolfram von Eschenbach)।

**एस्पिनास, अल्फ़ेड विक्तोर** (Espinas, Alfred Victor) (१८४४–१६२२) – फ़्रांस के पूंजीवादी दार्शनिक तथा समाजशास्त्री, विकासवाद के समर्थक। – १७७, १७८।

### ओ

**ओटो, कार्ल वुनीबाल्ड** (Otto, Karl Wunibald) (जन्म लगभग १८०६) – जर्मन रसायन विज्ञानी, कोलोन के लेबर लीग के सदस्य (१८४८–१८४६) तथा कम्युनिस्ट लीग के सदस्य; कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे (१८५२) में फंसाये गये लोगों में एक। – १४०

**ओडोआसर** (Odoacer) (लगभग ४३४–४६३) – जर्मन दस्तों के एक नेता; ४७६ ई० में रोमन सम्राट का तख़्ता उलट कर इटली के पहले "बर्बर" राज्य के राजा बन गये। – ३१४।

**ओवेन, रॉबर्ट** (Owen, Robert) (१७७१–१८५८) – ब्रिटेन के विख्यात कल्पनावादी समाजवादी। – ४३, ६७, ६६, ७५, ७६, ७७, ७८, ७६।

### औ

**औगस्तस** (Augustus) (६३ ई० पू० – १४ ई०) – रोम के सम्राट (२७ ई० पू० – १४ ई०)। – २८५, २८७, ३१७।

### क

**कांट, इमैनुएल** (Kant, Immanuel) (१७२४ – १८०४) – क्लासिकीय जर्मन दर्शन के पिता, भाववादी। – ४५, ७४, ८५।

**काबडेन, रिचर्ड** (Cobden, Richard) (१८०४–१८६५) – अंग्रेज़ पूंजीवादी राजनीतिज्ञ तथा उद्योगपति, मुक्त व्यापार के समर्थकों के नेता; अन्न-क़ानून विरोधी संघ

यियों के बीच धार्मिक शब्दावली की आड़ में "सच्चे समाजवाद" का प्रचार किया। – १२६।

**कूनोव, हेनरिक विल्हेल्म कार्ल** (Cunow, Heinrich Wilhelm Karl) (१८६२–१९३६) – जर्मन समाज-वादी-जनवादी, इतिहासकार, समाज-शास्त्री तथा मानवजाति-विज्ञानी; १९ वीं शताब्दी के नवें दशक में मार्क्सवादी, बाद में संशोधनवादी। – २०६।

**कै, जॉन विलियम** (Kaye, John William) (१८१४–१८७६) – अंग्रेज़ औपनिवेशिक अधिकारी, भारतीय इतिहास तथा भारतीय जातियों के विषय में अनेक ग्रंथों के तथा अफ़गानिस्तान और भारत में ब्रिटिश औपनिवेशिक युद्धों के इतिहास के भी रचयिता। – १८७।

**कोलम्बस, क्रिस्टोफ़र** (Columbus, Christopher) (१४५१–१५०६) – महान् नाविक जिन्होंने अमरीका की खोज की। – २०।

**कोवालेव्स्की, मक्सिम मक्सिमोविच** (Kovalevsky, Maxim Maximovich) (१८५१–१९१६) – रूसी समाज-शास्त्री, इतिहासकार तथा राजनीतिज्ञ, पूंजीवादी उदारतावादी, आदिम सामुदायिक व्यवस्था के इतिहास के बारे में कई पुस्तकों के रचयिता। – ३८,३९, २०३, २०७, २०९, २१०, २९७, ३०३, ३०९, ३१०।

**कोशुथ, लायोश (लुडविग)** (Kossuth Lajos [Ludwig]) (१८०२–१८९४) – हंगेरियन राष्ट्रीय मुक्ति आंदोलन के नेता, १८४८–१८४९ की क्रांति में पूंजीवादी-जनवादी शक्तियों का नेतृत्व ग्रहण किया, हंगरी की क्रांतिकारी सरकार के अध्यक्ष बने; क्रांति की पराजय के बाद विदेश में उत्प्रवासी। – १३९।

**क्रीगे, हर्मन** (Kriege, Hermann) (१८२०–१८५०) – जर्मन पत्रकार, "सच्चे समाजवाद" के प्रतिनिधि, पांचवें दशक में न्यूयार्क में "सच्चे समाजवादियों" के एक दल का नेतृत्व किया। – १२८, १२९।

**क्लाइस्थीनीज़** (Cleisthenes) – एथेन्स के राजनीतिज्ञ; ५१०–५०७ ई० पू० में उन सुधारों को संपन्न किया, जिनका उद्देश्य क़बायली व्यवस्था के अवशेषों को मिटाना तथा दास-स्वामित्व के आधार पर जनवाद की स्थापना करना था। – २८०।

**क्लैन, जोहान जैकब** (Klein, Johann Jakob) (जन्म १८१८ ई०) – कोलोन

ग

त



थ

न



प

**फ़्लोकोन, फ़र्दीनांद** (Flocon, Ferdinand) (१८००–१८६६) – फ़्रांसीसी राजनीतिज्ञ तथा पत्रकार, निम्न-पूंजीवादी-जनवादी, *«Réforme»* ('सुधार') पत्र के संपादक, अस्थायी सरकार के सदस्य (१८४८)। – २५, १३४।

## ब

**बकलैंड, विलियम** (Buckland, William) (१७८४–१८५६) – अंग्रेज़ भूविज्ञानी और पादरी, जिन्होंने अपनी कृतियों में भूवैज्ञानिक तथ्यों और इंजील की कल्पनाओं के बीच संगति बैठाने की कोशिश की। – ४३।

**बर्गर्स, हेनरिक** (Bürgers, Heinrich) (१८२०–१८७८) – जर्मन उग्रवादी पत्रकार; १८४२–१८४३ में *«Rheinische Zeitung»* ('राइनी समाचारपत्र') के लिए लिखा, *«Neue Rheinische Zeitung»* ('नया राइनी समाचारपत्र') का संपादन किया; १८५० से कम्युनिस्ट लीग की केंद्रीय समिति के सदस्य, १८५२ में कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे में अभियुक्त; बाद में प्रगतिवादी। – १४०।

**बर्न्सटीन, अर्नोल्ड बर्नहार्द कार्ल** (Börnstein, Arnold Bernhard Karl) (१८०८–१८४९) – जर्मन निम्न-पूंजीवादी-जनवादी, पेरिस में जर्मन उत्प्रवासियों के वालंटियर कोर के एक नेता, जिस ने अप्रैल १८४८ में बेडेन के विद्रोह में भाग लिया। – १३४।

**बाख़ोफ़ेन, जोहान जैकब** (Bachofen, Johann Jacob) (१८१५–१८८७) – स्विट्ज़रलैंड के मशहूर इतिहासकार और वकील, 'मातृ-सत्ता' पुस्तक के रचयिता। – १४६, १४८, १४९, १५०, १५१, १५४, १५७, १६०, १७५, १८६, १८७, १९६, १९८, २०१, २०५, २३६।

**बाब्योफ़, ग्राक्ख** (फ़्रांसुआ नायल) (Babeuf, Gracchus [François Noël]) (१७६०–१७९७) – फ़्रांस के क्रांतिकारी कल्पनावादी कम्युनिस्ट, "बराबरों" की साज़िश के एक संगठनकर्त्ता। – ६६।

**बार्बी, आर्मांद** (Barbès, Armand) (१८०९–१८७०) – फ़्रांस के निम्न-पूंजीवादी क्रांतिकारी जनवादी, जिन्होंने १८४८ की क्रांति में सक्रिय भाग लिया। १५ मई १८४८ की घटनाओं में भाग लेने के लिए उन्हें आजीवन कारावास का दंड दिया और फिर १८५४ में माफ़ी दी गयी। – १२०।

**बावेर, ब्रूनो** (Bauer, Bruno) (१८०९–१८८२)–जर्मनी के भाववादी दार्शनिक, विख्यात "तरुण हेगेलपंथी"; पूंजीवादी उग्रवादी; १८६६ के बाद राष्ट्रीय उदारतावादी।–२४।

**बावेर, हेनरिक** (Bauer, Heinrich) –जर्मन मज़दूर आंदोलन के मशहूर नेता; न्याय-संघ के नेता, कम्युनिस्ट लीग की केन्द्रीय समिति के सदस्य। १८५१ में आस्ट्रेलिया में उत्प्रवासी हुए।–१२१, १३३, १३७, १४०।

**बिस्मार्क, ओटो,** प्रिंस (Bismark, Otto, Prince) (१८१५–१८९८)–प्रशियाई कूटनीतिज्ञ तथा राजनीतिज्ञ, प्रशा के युंकरों के हितों के पक्षधर, प्रशा के मिनिस्टर-प्रेज़िडेंट (१८६२–१८७१), जर्मन साम्राज्य के राइख़-चैंसलर (१८७१–१८९०)।–१०५, १४१, २१३, ३४८, ३४९।

**बुख़नर गेओर्ग** (Büchner, Georg) (१८१३–१८३७)–जर्मन लेखक, क्रांतिकारी जनवादी, १८३४ में हेसन में मानव-अधिकार समाज नामक गुप्त संस्था के एक संगठनकर्त्ता तथा 'हेसन के किसानों के नाम अपील' के रचयिता, इस अपील का मूलमंत्र था: "झुग्गी-झोंपड़ियों के लिए शांति, महलों के ख़िलाफ़ लड़ाई!"–१२१।

**बुग्गे, सोफ़स** (Bugge, Sophus) (१८३३–१९०७)–नार्वे के भाषाविज्ञानी, प्राचीन स्कैंडिनेवियाई साहित्य तथा पुराण संबंधी कृतियों के रचयिता।–३०६।

**बेकन दे वेरुलम, फ्रेंसिस** (Bacon de Verulam, Francis) (१५६१–१६२६)–महान अंग्रेज़ दार्शनिक, अंग्रेज़ी भौतिकवाद के जन्मदाता।–४०, ४१, ४२, ८२।

**बेकर, अगस्त** (Becker, August) (१८१४–१८७१)–जर्मन लेखक और पत्रकार, वाइटलिंग के समर्थक; स्विट्ज़रलैंड में न्याय-संघ के सदस्य; जर्मनी में १८४८–१८४९ की क्रांति में भाग लिया; १९ वीं शताब्दी के छठे दशक के आरंभ में अमरीका में उत्प्रवासी हुए और वहां जनवादी समाचारपत्रों के लिए लेख लिखे। १२३।

**बेकर, विल्हेल्म अदोल्फ़** (Becker, Wilhelm Adolf) (१७९६–१८४६)–जर्मन इतिहासकार, प्राचीन इतिहास संबंधी ग्रंथों के रचयिता।–२६०।

**बेकर, हर्मन हेनरिक** (Becker Hermann Heinrich) (१८२०–१८८५)–जर्मन वकील और पत्रकार, १८५०

से कम्युनिस्ट लीग के सदस्य; १८५२ में कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे में अभियुक्त, बाद में राष्ट्रीय-उदारतावादी। – १४०, २६०।

**बेडे, श्रद्धेय** (Bede, the Venerable) (लगभग ६७३–७३५) – अंग्रेज़ भिक्षु पादरी, विद्वान तथा इतिहासकार। – ३०२।

**बेहमे, जैकब** (Böhme, Jacob) (१५७५–१६२४) – जर्मन हस्तशिल्पी; रहस्यवादी दार्शनिक। – ४०।

**बैंक्रोफ़्ट, ह्यूबर्ट होवे** (Bancroft, Hubert Howe) (१८३२–१९१८) – अमरीका के पूंजीवादी इतिहासकार, इतिहास तथा मानवजाति वर्णना संबंधी अनेक ग्रंथों के प्रणेता। – १८०, १९७, २००, ३३१।

**बैंग, अन्तोन क्रिस्टियन** (Bang, Anton Christian) (१८४०–१९१३) – नार्वे के एक धर्मशास्त्री, स्कैंडिनेवियाई पुराण के बारे में तथा नार्वे में ईसाई धर्म के इतिहास के बारे में अनेक ग्रंथों के रचयिता। – ३०६।

**बैक, अलेक्ज़ेंडर** (Beck, Alexander) – एक दर्ज़ी, न्याय-संघ के सदस्य, जिन्हें इस सिलसिले में १८४६ में गिरफ़्तार कर लिया गया, कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे में (१८५२) बहैसियत गवाह के मौजूद थे। – १२३।

**बोनापार्त** – देखिये **नेपोलियन तृतीय**।

**बोनापार्त, नेपोलियन जोज़ेफ़ शार्ल पोल** (Bonaparte, Napoléon Joseph Charles Paul) (१८८२–१८९१) – जेरोम बोनापार्त के पुत्र, लूई बोनापार्त के चचेरे भाई; दूसरे जनतंत्र के काल में संविधान सभा तथा विधान सभा के सदस्य। – २८।

**बोन्ये, शार्ल** (Bonnier, Charles) (जन्म १८६३) – फ़्रांसीसी समाजवादी, पत्रकार। – १८२।

**बोर्न, स्टीफ़न** (असली नाम – बटरमिल्क) (Born, Stephan [Buttermilch]) (१८२४–१८९८) – जर्मन मज़दूर, कम्युनिस्ट लीग के सदस्य; जर्मनी में १८४८–१८४९ की क्रांति के दौरान, जर्मन मज़दूर आंदोलन में सुधारवाद के सबसे पहले प्रतिनिधियों में एक। – १३५, १३६।

**बोर्नस्टेड, एडेलबर्ट** (Bornsted, Adalbert) (१८०८–१८५१) – जर्मनी के निम्न-पूंजीवादी-जनवादी, १८४७–१८४८ में «*Deutsche-Brüsseler Zeitung*» नामक पत्र का संस्थापन तथा संपादन किया; मार्च १८४८ तक

कम्युनिस्ट लीग के सदस्य, इसके बाद लीग से निष्कासित; पेरिस में जर्मन उत्प्रवासियों के वालंटियर कोर के एक संगठनकर्त्ता। अप्रैल १८४८ में इस कोर ने बेडेन के विद्रोह में भाग लिया। – १३४।

**बोलिंगब्रोक, हेनरी** (Bolingbroke, Henry) (१६७८–१७५१) – अंग्रेज़ निर्गुणपंथी दार्शनिक तथा राजनीतिज्ञ; टोरी पार्टी के नेता। – ५२।

**ब्राइट, जॉन** (Bright, John) (१८११–१८८९) – अंग्रेज़ उद्योगपति, मुक्त व्यापार के समर्थक, अन्न-क़ानून विरोधी लीग के एक संस्थापक; १९ वीं शताब्दी के सातवें दशक के अंत से लिबरल पार्टी के एक नेता, अनेक लिबरल मंत्रिमंडलों में मंत्री। – ५९।

**ब्रेंतानो, लूइयो** (Brentano, Lujo) (१८४४–१९३१) – जर्मनी के कुत्सित पूंजीवादी अर्थशास्त्र के एक प्रतिनिधि, काथेडर-समाजवाद के एक प्रमुख प्रतिनिधि। – ६२।

**ब्लां, लूई** (Blanc, Louis) (१८११–१८८२) – फ़्रांस के निम्न-पूंजीवादी-समाजवादी, इतिहासकार; १८४८ में अस्थायी सरकार के सदस्य तथा लुक्ज़ेमबर्ग आयोग के अध्यक्ष; अगस्त १८४८ से लंदन में निम्न-पूंजीवादी उत्प्रवासियों के एक नेता। – १३५, १३६।

**ब्लांकी, लूई ओग्यूस्त** (Blanqui, Louis Auguste) (१८०५–१८८१) – फ़्रांसीसी क्रान्तिकारी, कल्पनावादी कम्युनिस्ट; १८४८ की क्रान्ति में फ़्रांस के जनवादी तथा सर्वहारा आंदोलन के उग्र वामपक्ष का समर्थन किया; कई बार गिरफ़्तार किये गये। – १२०।

**ब्लाइख़रोडर, गेर्सन** (Bleichröder, Gerson) (१८२२–१८९३) – जर्मन थैलीशाह, बिस्मार्क के निजी बैंकर, वित्तीय मामलों में उनके ग़ैरसरकारी सलाहकार और कई दुरभिसंधियों में उनके वकील। – ३४९।

**म**

**माज्जिनी, जुज़ेप्पे** (Mazzini, Giuseppe) (१८०५–१८७२) – इटली के क्रान्तिकारी, पूंजीवादी-जनवादी, इटली के राष्ट्रीय मुक्ति आंदोलन के नेता; रोमन जनतन्त्र की अस्थायी सरकार के अध्यक्ष (१८४९); १८५० में लंदन में यूरोपीय जनवाद की केन्द्रीय समिति के संगठनकर्त्ता; जब पहला इंटरनेशनल स्थापित किया जा रहा था, उन्होंने उसको अपने

मुक़दमे (१८५२) में फंसाये गये लोगों में एक। – १४०।

**रोज़र, पीटर गेर्हार्ड** (Röser, Peter Gerhardt) (१८१४–१८६५)–जर्मनी के मज़दूर आंदोलन में सक्रिय रहे, कोलोन लेबर लीग के उपाध्यक्ष (१८४८–१८४९); कम्युनिस्ट लीग के सदस्य, कोलोन के कम्युनिस्ट मुक़दमे (१८५२) में फंसाये गये लोगों में एक; बाद में लासाल-पंथियों से मिल गये। – १४०।

## ल

**लफ़ार्ग, पोल** (Lafargue, Paul) (१८४२ – १९११) – अंतर्राष्ट्रीय मज़दूर आंदोलन के जाने-माने नेता, मार्क्सवाद के प्रचारक, इंटरनेशनल की जनरल कौंसिल के सदस्य, स्पेन के लिए संवादी मंत्री (१८६६ – १८६९), इंटरनेशनल की शाखाओं को फ़्रांस (१८६९–१८७०), स्पेन और पुर्तगाल (१८७१– १८७२) में संगठित करने में भाग लिया, हेग कांग्रेस (१८७२) में प्रतिनिधि, फ़्रांस में मज़दूर पार्टी के एक संस्थापक; मार्क्स तथा एंगेल्स के शिष्य तथा सहकर्मी। – ३८।

**लांगस** (Longus) (जीवनकाल : दूसरी शताब्दी का अंत – तीसरी का आरंभ) – प्राचीन यूनान के लेखक। – २२९।

**लांगे, क्रिस्टियन कोनराद लुडविग** (Lange, Christian Konrad Ludwig) (१८२५–१८८५) – जर्मन भाषा-विज्ञानी, प्राचीन रोम के इतिहास के बारे में अनेक ग्रंथों के रचयिता। – २९१।

**लाक, जॉन** (Locke, John) (१६३२–१७०४) – इंगलैंड के महान द्वैतवादी दार्शनिक, संवेदनावादी। – ४२, ८२।

**लाप्लास, पियेर साइमन** (Laplace, Pierre Simon) (१७४९–१८२७) – महान फ़्रांसीसी ज्योतिर्विज्ञानी, गणितज्ञ तथा भौतिकविज्ञानी; कांट से स्वतन्त्र रूप में वाष्प-नीहारिका से सौर-मण्डल की उत्पत्ति के प्रमेय को विकसित तथा गणितीय रूप से पुष्ट किया। – ४४, ८५।

**लामार्तीन, अल्फ़ोंस** (Lamartine, Alphonse) (१७९० – १८६९) – फ़्रांसीसी कवि, इतिहासकार तथा राजनीतिज्ञ; १८४८ में विदेश-मन्त्री और वस्तुतः अस्थायी सरकार के अध्यक्ष। – २६, १३४।

**लासाल, फ़र्दीनांद** (Lassalle, Ferdinand) (१८२५–१८६४) – जर्मन निम्न-पूंजीवादी पत्रकार तथा वकील;

